॥ श्रीः ॥

हरिदास-संस्कृत-ग्रन्थमाला

२४६

महाकवि-श्रीविशाखदत्तकृतं

# मुद्राराक्षस-नाटकम्

'शशिकला'-संस्कृत-हिन्दी-टीकोपेतम्

समालोचनात्मकभूमिकया विशेषविवरणेन च विभूषितम्


टीकाकारः—

श्री सत्यव्रत सिंह एम. ए., पी. एच. डी.

लखनऊ-विश्वविद्यालय-संस्कृतविभागाध्यापकः









चौखम्बा-संस्कृत-सीरिज, बनारस-१

सं० २०१० ] [ ई० १९५४

प्रकाशकः—
जयकृष्णदास हरिदास गुप्तः,
चौखम्बा-संस्कृत-सीरिज आफिस,
पो॰ बाक्स नं॰ ८, बनारस



The Chowkhamba Sanskrit Series Office.
P. O. Box 8, Banaras.
1954

मूल्य—
सुलभ संस्करण २॥)
उत्तम संस्करण ३।)

मुद्रकः—
विद्याविलास प्रेस,
बनारस-१

THE

HARIDAS SANSKRIT SERIES

246



THE

# MUDRĀRĀKS'ASA

OF

S'RĪ VIS'ĀKHA DAṬṬA

*Edited with–*

## THE S'AS'IKALA

Sanskrit & Hindi Commentaries,

NOTES, INTRODUCTION Etc.,

BY

DR. SATYAVRATA SINGH. M. A., PH. D.
Professor of Sanskrit, Lucknow University.

THE
CHOWKHAMBA SANSKRIT SERIES, BANARAS.
1954

# नम्र-निवेदन

पाठक-महानुभाव !

यदि आप लेखक की कतिपय धारणाओं से सहमत हैं तो लेखक आपका आभार मानता है और यदि किसी प्रकार असहमत हैं तो इन धारणाओं की परीक्षा की ओर लेखक आपका ध्यान आकृष्ट करने का साग्रह अनुनय करता है। लेखक की धारणाऐं निम्न हैं :—

( १ ) मुद्राराक्षस का नायक चन्द्रगुप्त मौर्य नहीं अपितु कूटनीतिज्ञ 'चाणक्य' है ।

( २ ) मुद्राराक्षस की वस्तु-रचना में 'पताका' और 'प्रकरी' नामक प्रासङ्गिक वृत्तों का कोई स्थान नहीं है ।

( ३ ) मुद्राराक्षस में नाटकीय चरितविश्लेषण चाणक्य नायक के चरित-विकास की दृष्टि से ही किया गया है।

( ४ ) मुद्राराक्षस का रस-भाव नायक चाणक्य की राजनीतिक महत्त्वाकांक्षा के महाभाव से अनुरंजित है।

( ५ ) मुद्राराक्षस के वाक्यों का 'वाचिकाभिनय' की दृष्टि से ही किसी भी भाषा में अनुवाद अपेक्षित है।




शीतातपयोरद्वय !

जय जय जय सुमानुष ! प्रथित !

स्वीकुरु किमपि तवेदं,

किञ्चिद्वा भवतु भवतु वाऽभ्यधिकम् ।

सत्यव्रतस्य

# समालोचना

## १–मुद्राराक्षस–नाटक

संस्कृत के नाटक–साहित्य में 'मुद्राराक्षस' का नाम नहीं भूला जा सकता। इस नाटक की अपनी प्राण–शक्ति इतनी प्रबल है कि संस्कृत नाटकों में सबसे अलग रहते हुये भी यह अब तक बचता चला आरहा है और अब तो इसकी उपेक्षा कभी हो ही नहीं सकती। हमने कहा कि संस्कृत के नाटकों में 'मुद्राराक्षस' की अपनी ही स्वतन्त्रसत्ता है। किन्तु यह बात ऐसी है जिसे आज सभी मान रहे हैं। संस्कृत के बड़े–बड़े नाटककार हो चुके हैं—भास, शूद्रक और कालिदास। किन्तु इनके नाटकों में कुछ ऐसी विशेषतायें हैं जो 'मुद्राराक्षस' को प्रभावित नहीं कर पायीं। इसके अतिरिक्त मुद्राराक्षस में जो विशेषतायें हैं वे उसकी अपनी हैं और ऐसी हैं जिनका अनुकरण अथवा अनुसरण करना संस्कृत के नाटककारों के, चाहे किसी भी कारण से हो, सामर्थ्य के परे ही रहा है।

मुद्राराक्षस की सबसे पहली विशेषता यह है कि इसका नाटककार नाट्यशास्त्र का प्रगाढ ज्ञाता होते हुये भी नाट्य–रचना की प्राचीनपरम्परा का अक्षरशः अनुकरण नहीं करता अपितु उस पर अपनी वैयक्तिक नाट्य–प्रतिभा की छाप छोड़ जाता है। भास, शूद्रक और कालिदास के नाटक नाटक–रचना के नियमों के दृष्टान्तरूप में नहीं लिखे गये। मुद्राराक्षस की रचना भी सन्धि–सन्ध्यङ्ग घटना के कौतुक की शान्ति के लिये नहीं अपितु नाटक के लिये हुई है। पुरानी रूढि के अनुसार नाटक का नायक ख्यातवंशोद्भव राजा हुआ करता था, इस नाटक का नायक एक ऐसा व्यक्ति है जो राजा न होकर भी, राज-वंश का न होकर भी, भारतीय इतिहास के सर्वप्रथम सर्वप्रसिद्ध सम्राट् का निर्माता और उसके वंश के साम्राज्य का संस्थापक है। प्राचीन प्रथा के अनुसार वीर–रस का उद्रेक युद्धवीर अथवा दानवीर अथवा धर्मवीर महापुरुषों के चरित–चित्रण के द्वारा ही संभव माना गया है किन्तु इस नाटक का वीर–रस संग्राम की भूमि में नहीं अपितु बड़े २ संग्रामों को जन्म देनेवाली राजनीतिज्ञों की राजनीति–प्रतिभा में जन्म लेता है। पुरानी प्रणाली रामायण, महाभारत अथवा पुराणों के महनीय चरितों के जीवन–वृत्तों को नाटकों के इतिवृत्त–निर्माण के लिये उपयुक्त मानती रही है किन्तु इस नाटक का इतिवृत्त, जैसा कि इतिहास-विदों ने आज सिद्ध कर दिखाया है, भारतीय इतिहास के स्वर्णयुग की घटना–मौर्य–साम्राज्य की स्थापना और प्राणप्रतिष्ठा पर अवलम्बित है।

इस नाटककी दूसरी विशेषता है इसके इतिवृत्त अथवा Plot (प्लॉट) की वास्तु–रचना। जिस प्रकार कोई परमकुशल वास्तु–कलाकार एक ऐसा भव्य भवन बना दे जिसमें उसके

प्रत्येक साधन एक सुन्दर किंवा सुरूचिपूर्ण अनुपात में उपयुक्त हुये देखे जा सकें उसी प्रकार इस नाटक का रचयिता एक ऐसा कुशल नाट्यकलाकार है जिसने नाना प्रकार की घटनाओं से सम्बद्ध एक ऐसी इतिवृत्त-रचना कर दिखाई है जिसमें प्रत्येक घटनायें मुख्य-वृत्त से निकलतीं और उसी में अन्त होती हुई दिखाई देती हैं। मुद्राराक्षस नाटक के इतिवृत्त-संस्थान की बराबरी संभवतः संस्कृत के किसी भी नाटक का इतिवृत्त नहीं कर सकता। और नाटकों में 'इतिवृत्त' तो चरित से स्वतन्त्र भी अपना अस्तित्व रखता है उदाहरण के लिये 'उत्तररामचरित' का इतिवृत्त भवभूति के द्वारा उसमें चित्रित राम के चरित से पृथक् भी अवस्थित है किन्तु मुद्राराक्षस का 'इतिवृत्त' ऐसा है जो उसके प्रमुख चरित की प्रेरणा से जन्म लेता तथा जीवित-जागृत खड़ा दिखाई देता है। कुछ विद्वानों ने 'मृच्छकटिक' को इतिवृत्त-रचना की दृष्टि से आदर्श माना है और 'मुद्राराक्षस' को इस आदर्श का सर्वप्रथम निभानेवाला। वस्तुतः बात ऐसी है कि मृच्छकटिक के नाटककार का बहुत कुछ ऋणी होते हुये भी, मुद्राराक्षस का नाटककार प्राचीन ऋण पर अपना निर्वाह नहीं करता अपितु अपनी व्यवसाय-शक्ति से उस मूलधनको बढ़ा-चढ़ा कर दिखा देता है और ऋण-शुद्धि के साथ २ अपनी ऐश्वर्य-मर्यादा का प्रदर्शन भी कर देता है।

चरित-चित्रण की विशदता, असंकीर्णता, प्रभावोत्पादकता, महाप्राणता इत्यादि इस नाटक की तीसरी विशेषता है। अन्य नाटकों में नायक की मुखापेक्षिता अन्य चरितों का भले ही स्वभाव हो किन्तु इस नाटक में प्रत्येक चरित स्वतन्त्र व्यक्तित्व हैं और यदि ये नायक से प्रभावित होते हैं तो साथ ही साथ नायक भी इनके द्वारा प्रभावित होता प्रतीत होता है। मुद्राराक्षस का चरित-चित्रण आदर्श और यथार्थ की सीमाओं का परस्पर संमेलन है। मानव-जीवन का लोक में जो स्वरूप है वही मुद्राराक्षस के नाट्य-जगत में अंकित और उन्मीलित है। नाट्यशास्त्र की मर्यादा की रक्षा करते हुये भी नाटककार विशाखदत्त ने ऐसे चरितकी उद्भावना की है जो साधारण होते हुये भी विशिष्ट है, देश-काल से परिच्छिन्न होते हुये भी व्यापक है, नाटकीय होते हुये भी वास्तविक है और यथार्थ होते हुये भी आदर्श है।

रस-भाव की अभिव्यक्ति की नयी धारा इस नाटक की चौथी विशेषता है। नाटककार का व्यक्तित्व यद्यपि कहीं भी सामने अटकता नहीं दीख पड़ता किन्तु चित्रित व्यक्तित्वों की झलक में इसकी झांकी दिखाई दे जाती है। कुछ लोगों का यह कहना है कि-स्त्री-जाति के प्रति इस नाटककार की दुर्भावना प्रतीत होती है क्योंकि इस नाटक में न तो कोई 'नायिका' है और न स्त्री जाति के प्रति किसी प्रकार की सद्भावना, ठीक इसलिये नहीं जंचता क्योंकि यह नाटक जीवन की उन महत्त्वपूर्ण घटनाओं का नाटक है जिनमें प्रेम की भावनायें कर्त्तव्य की भावना के आगे आत्म-समर्पण किया करती हैं और वैयक्तिक माया-ममता समष्टि-हित के लिये आत्म-बलिदान कर चुकी होती है। चाणक्य के समान नायक

और राक्षस के समान प्रतिनायक कामिनी और काञ्चन के लिये आपस में नहीं झगड़ा करते उनका झगड़ा तो महान आदर्शों के लिये होता है जिनकी रक्षा में जीत-हार का उतना महत्त्व नहीं जितना कि कर्त्तव्य-निर्वाह का है। चाणक्य और राक्षस के चरित का परस्पर तुलनात्मक चित्रण करते हुये नाटककार ने जिस राजनैतिक महत्त्वाकांक्षा अथवा राजनीतिक विजय-सम्बन्धी आत्मोत्साह का सुन्दर अभिव्यञ्जन किया है वह एक ऐसी वास्तविकता है जिसके अनुभव का होते रहना किसी देश और जाति के जीवन की निशानी है जिसके विना सभी प्रेम, सभी मीठी भावनायें, झूठी वासनायें और आत्म-वञ्चनायें हैं।

'मुद्राराक्षस' की पांचवीं विशेषता यह है कि यही एक ऐसा नाटक है जिसे सर्वतोभावेन 'नाटक' होने का महान् श्रेय प्राप्त है। इसके अभिनय के देखते या इसे पढ़ते ऐसा प्रतीत होता है कि जीवन का एक महान् क्षेत्र, एक के बाद एक, जीवित और जागृत चल-चित्रों के रूप में हमारे मानस-पटल पर अंकित होता चल रहा है। इसमें ऐसा नहीं प्रतीत होता कि इसका कवि कुछ अपनी ओर से कह रहा हो जिसे हम सुनने को रुक जांय और यदि उसकी काव्य-कल्पना बड़ी सुन्दर और सरस हो तो उसी की भूलभुलैया में हम यह भी भूल जांय कि हम नाटक देख रहे थे। नाटककार ने अपने मुद्राराक्षस के कथनोपकथन के नाटकीय औचित्य की वृद्धि के लिये अपनी काव्य-कल्पना का बलिदान तक कर दिया है। बड़े २ नाटककार विशाखदत्त के पूर्ववर्ती हो चुके हैं— भास, शूद्रक, कालिदास सबके सब पहले के नाट्यकलाकार हैं किन्तु ये भी अपने नाटकों में कहीं-कहीं काव्यमयता की छटा से अपना लोभ नहीं संवरण कर सके। विशाखदत्त का मुद्राराक्षस ही एक ऐसा नाटक है जो चारों ओर से देखने पर भी नाटक ही दिखाई देता है कविता नहीं।

इस नाटक की छठी विशेषता है इसके मुख्य विषय की, जो अन्य किसी भी नाटक में नहीं। राजनीतिक महत्त्वाकांक्षा का विषय राजनीति-शास्त्र के प्रगाढ पाण्डित्य से ही किसी नाटककार को नाटक के विषय के रूप में नहीं सूझ सकता। वस्तुतः यह तो नाटककार के वैयक्तिक जीवन का विषय है जिसके कारण इतनी सफलता से इसका नाटकीय अभिव्यञ्जन हो सका है। नाटककार के पूर्ववर्त्ती महाकवि भास के नाटक 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में भी कुछ राजनीति के छोटे-मोटे दावपेंच हैं किन्तु इनका केन्द्र अन्तःपुर का विलासमय जीवन है न कि किसी साम्राज्य की राजनीतिक व्यवस्था का निर्माण। मुद्राराक्षस का विषय सामयिक होते हुये भी व्यापक है और इसका रस कभी भी विरस नहीं हो सकता। कौटिल्य अर्थशास्त्र जिससे इस नाटक का गहरा सम्बन्ध है, अपनी राजनीति का लक्ष्य 'राजा राज्यमिति प्रकृतिसंक्षेपः' रख चुका है किन्तु नाटककार की प्रतिभा राजनीतिक दूरदर्शिता को ही राजा और राज्य के तत्त्व-हित और पुरुषार्थ का मूल मन्त्र सिद्ध करती है।

इस नाटक की उक्तिओं का इसके कथनोपकथन ( Dialogue ) के प्रवाह में बहते रहना भी इस नाटक की एक अपनी विशेषता है जो अन्यत्र सम्भवतः नहीं दिखाई देती। भास, शूद्रक और कालिदास के नाटकों की कतिपय सूक्तियां आप का ध्यान भले ही अपनी ओर आकृष्ट कर लें और आप उन्हें अपने स्मृतिपटल पर अङ्कित कर लें किन्तु इस नाटक की सूक्तियां नाटक के साथ इस प्रकार संबद्ध, इस प्रकार अपृथक् सिद्ध रूप से संश्लिष्ट हैं कि आप इन्हें इससे पृथक् करके नहीं देख सकते और यदि देखना भी चाहें तो इसकी सुन्दरता अपने आपको स्वयं छिपा लेगी।

इस नाटक में 'नाट्यधर्मी' की रञ्जकता की अपेक्षा 'लोकधर्मी' की वास्तविकता का विशेष महत्त्व है जो इसकी एक और ही विशेषता है। कालिदास के 'अभिज्ञान शाकुन्तल' का अभिनय बहुत पहुंचे हुये सहृदय सामाजिकों का मनोरञ्जन कर सकता है किन्तु 'मुद्राराक्षस' साधारण जन-समाज को भी अपने अभिनय से आनन्दित कर देगा। कालिदास के नाटकों का रंगमंच एक विशेष रंगमंच होगा किन्तु 'मुद्राराक्षस' अपना रंगमञ्च सर्वत्र पा सकता है।

मुद्राराक्षस की वाक्य-रचना-शैली, चाहे गद्य की हो अथवा पद्य की, न तो हमारे कानों में संगीत सी लगती है और न हमारी आंखों में चित्र सी झलकती है, प्रत्युत ऐसी प्रतीत होती है मानो हमारी ही शैली हो और भिन्न २ भावावेशों में हमारे ही व्यक्तित्व की अभिव्यञ्जना हो।

इस नाटक का नाटककार अपने नाट्य-जगत् के छोटे से छोटे और बड़े से बड़े व्यक्ति को समान स्नेहभाव से देखता है और निष्पक्ष हृदय से मानता है। इस नाटक का नायक जितना महान् है प्रतिनायक उससे कम नहीं, नायक की अन्तिम विजय में यदि नाटककार फूला नहीं समाता तो प्रतिनायक की हार भी उसे कम दुःखित नहीं करती।

इस नाटक ने भारतीय इतिहास के साम्राज्ययुग और उसके आदर्शों का जो सर्वप्रथम प्रामाणिक संकेत किया है उसी के आधार पर ऐतिहासिकों की ऐसी धारणायें बनी हैं जैसी श्री विन्सेंटस्मिथ ने अपने ग्रन्थ 'Asoka' ( पृष्ठ १०४ ) में प्रकट की है—

'The conception of an Indian Empire extending from sea to sea and embracing almost to whole of India and Afghanistan was formed and carried into effect by Chandragupta and his minister in the brief space of twenty-four years. History can show few greater political achievements. Not only was the empire formed, but it was so thoroughly organized that the sovereign's commands emanating from Pataliputra were obeyed without demar on the banks of the Indus and the shores of the Arabian sea. The imment heritage thus created

by the genius of the first emperor of India was transmitted intact to his son and grandson'.

महाकवि कालिदास के **'आसमुद्रक्षितीशानामानाकरथवर्त्मनाम्'** का संकेत आप की आंखों में सुनहला चित्र बनकर भले ही उतर जाय किन्तु ऐतिहासिकता की कसौटी पर तो मुद्राराक्षस की यह एक भारतराष्ट्र-भावना ही खरी निकलती है—

**'आशैलेन्द्राच्छिलान्तःस्खलितसुरधुनीशीकरासारशीतात्,**
**आ तीरान्नैकरागस्फुरितमणिरुचो दक्षिणस्यार्णवस्य।**
**आगत्यागत्य भीतिप्रणतनृपशतैः शश्वदेव क्रियन्तां**
**चूडारत्नांशुगर्भास्तव चरणयुगस्याङ्गुलीरन्ध्रभागाः॥'** ( ३।१९ )

## २-विशाखदत्त-नाटककार

'मुद्राराक्षस' के नाटककार विशाखदत्त हैं—इस सम्बन्ध में तो आज किसी का मतभेद नहीं, किन्तु यह किस युग की कृति है? इस प्रश्न का अभी तक समाधान न तो हो सका और न संभवतः हो ही सकेगा। मुद्राराक्षस के नाटककार ने अपना जो संक्षिप्त परिचय नाटक की प्रस्तावना में दिया है उससे तो केवल इतना ही पता चलता है कि इनके पिता कौन थे और पितामह कौन। पिता का नाम तो 'महाराज पृथु' अथवा नाटक के कुछ संस्करणों के अनुसार 'महाराज भास्करदत्त' है और पितामह का नाम 'सामन्त वटेश्वरदत्त' किन्तु विशाखदत्त केवल नाटककार थे, कवि थे या किसी राजतन्त्र के संचालक या संचालकों में से कोई एक इसका संकेत स्पष्टरूप से नहीं किया गया है। वस्तुतः भास और कालिदास जिस प्रकार अपने व्यक्तित्व के परिचय के सम्बन्ध में उदासीन दिखाई देते हैं उसी प्रकार विशाखदत्त भी। नाटक बड़ा होता है नाटककार नहीं-संभवतः यही प्राचीन धारणा रह चुकी है और इसी धारणा से विशाखदत्त भी पूर्णतया प्रभावित प्रतीत होते हैं। विशाखदत्त का यह नाटक ही इनका व्यक्तित्व है और यही है इनके व्यक्तित्व की अमरता की निशानी।

### ( क ) काल-निर्णय—

संस्कृत के नाटक-साहित्य का ऐतिहासिक काल-क्रम-निर्धारण करने वाले विद्वानों ने विशाखदत्त के कार्य-काल के सम्बन्ध में जो कतिपय कल्पनायें की हैं उनका संक्षिप्त संकेत यहां कर देना आवश्यक प्रतीत होता है।

सबसे पहली तो बात यह है कि प्राचीन भारत की उपलब्ध ऐतिहासिक सामग्री में महाराज पृथु ( अथवा भास्करदत्त ) अथवा सामन्त बटेश्वरदत्त के सम्बन्ध में कोई संकेत नहीं मिलता। कुछ विद्वानों ने 'विशाखदत्त' के नाम के आगे 'दत्त' शब्द और साथ ही साथ सामन्त बटेश्वरदत्त के नाम के आगे भी 'दत्त' शब्द देखकर यह विचार

प्रकट किया है कि इनका वंश 'दत्त-वंश' था किन्तु इसका भी कोई ऐतिहासिक उल्लेख नहीं मिलता।

इस नाटककार के काल-निर्णय से सम्बद्ध सभी कल्पनायें नाटक के इस 'भरत-वाक्य' पर केन्द्रित हैं :—

'वाराहीमात्मयोनेस्तनुमतनुबलामास्थितस्यानुरूपां
यस्य प्राग् दन्तकोटिं प्रलयपरिगता शिश्रिये भूतधात्री।
म्लेच्छैरुद्विज्यमाना भुजयुगमधुना संश्रिता राजमूर्तेः
सश्रीमद्बन्धुभृत्यश्चिरमवतु महीं पार्थिवश्चन्द्रगुप्तः॥

अर्थात्-यहां जिस महाराज चन्द्रगुप्त का निर्देश है उन्हीं का समकालीन यह नाटककार भी होगा। किन्तु मुद्राराक्षस की यत्र तत्र उपलब्ध हस्तलिखित ग्रन्थ-प्रतियों में केवल 'पार्थिवश्चन्द्रगुप्तः' ही पाठ नहीं मिलता अपि तु (१) 'अवन्तिवर्मा', (२) दन्तिवर्मा, (३) रन्तिवर्मा और (४) रन्तवर्मा पाठ भी मिला करता है। इन विभिन्न राजाओंके काल-भेद के कारण नाटककार का भी काल-निश्चयात्मक नहीं किन्तु अनिश्चय-गर्भ ही बना हुआ है। इस सम्बन्ध में श्रीतेलंग नें यह निर्णय किया था कि इस नाम का कोई राजा भारतीय इतिहास के प्राचीन अथवा मध्यकालीन युग में नहीं मिलता इसलिये यह 'रन्तिवर्मा' पाठ अशुद्ध समझना चाहिये। श्री अ० रमास्वामी ने 'दन्तिवर्मा' वाले पाठ को शुद्ध मानकर यह निश्चित किया था कि नाटककार का समय ईसा की ७ वीं-८ वीं शताब्दी है क्योंकि पल्लव-वंश के 'दन्तिवर्मा' का राज-काल ईसा की ७ वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध का काल निकलता है। किन्तु प्रोफेसर ध्रुव ने इस पर यह संदेह प्रकट किया था कि भले ही 'दन्तिवर्मा-पल्लवराज' का राज-काल ७ वीं शताब्दी हो किन्तु पल्लववंशी राजगण के शैवमतावलम्बी होने के कारण भरतवाक्य के विष्णु-अवतार-भूत राजा के साथ यहां संगति नहीं बैठ पाती और साथ ही साथ इतिहास इस विषय पर भी चुप है कि दन्तिवर्मा ने कोई ऐसा महान् म्लेच्छ-विनाश का कार्य किया हो जिसका नाटककार इस रूप में स्मरण करे। अन्ततोगत्वा प्रोफेसर ध्रुव का यह निर्णय रहा कि श्री तेलंग के अनुसार 'अवन्तिवर्मा' पाठ ही समुचित मानना चाहिये क्योंकि 'भरतवाक्य' में 'चन्द्रगुप्त' पाठ इसलिये ठीक नहीं जँचता क्योंकि 'चन्द्रगुप्त' तो नाटक का एक पात्र है और भरतवाक्य का सम्बन्ध नाटककार के समकालीन किसी राजा के साथ हुआ करता है जैसा कि संस्कृत नाटकों की परिपाटी रही है। श्री तेलंग ने तो इस भरतवाक्य के 'अवन्तिवर्मा' को—क्योंकि इस नाम के दो राजा हो चुके हैं एक तो काश्मीर के और दूसरे कन्नौज के-कन्नौज का राजा माना था और 'म्लेच्छ' उन हूणों को जो कि गुप्तवंश की पिछली पीढ़ी के राजाओं से लड़-भिड़ रहे थे और इस दृष्टि से विशाखदत्त का समय ७ वीं ८ वीं शताब्दी सिद्ध किया था। किन्तु प्रोफेसर ध्रुव का मत इस सम्बन्ध में यह है:—

'मिहिरकुल' तथा 'तोरमाण' द्वारा स्थापित हूण-साम्राज्य दशपुर ( आजकल का मंडसर ) के संग्राम में महाराज यशोवर्मा के हाथ सन् ५२८ में नष्ट-भ्रष्ट हुआ और छोटे २ राज्यों में विभक्त हो गया जिनमें पंजाब में 'शाकल' ( आजकल का स्यालकोट ) राज्य और पश्चिमी राजपूताना तथा पूर्वी गुजरात में गुर्जर-राज्य प्रमुख रहे। हूणों के ये छोटे-मोटे राज्य स्थाण्वीश्वर ( थानेसर ) और कान्यकुब्ज ( कन्नौज ) के राज्यों से शत्रुता रखते रहे। कन्नौज के मौरवर अथवा मौरवरि वंश के राजा ईशान वर्मा तथा शर्ववर्मा की इन हूणों से कई लड़ाइयां हुईं जिनमें थानेसर के राजाओं की सैनिक सहायता से मौरवरि-वंशीय राजाओंने हूणों को हराया। शाकल के हूण-वंशीय राजा लोग थानेसर के राज्य के शत्रु बन गये किन्तु महाराज प्रभाकरवर्द्धन और उनके सम्बन्धी कन्नौज के महाराज अवन्तिवर्मा ने मिलकर इन हूणों का नाश किया। हूण-विजेता प्रभाकरवर्द्धन की विजय-प्रशस्ति महाकवि बाण की प्रसिद्ध ही है और जिस 'अवन्तिवर्मा' की विजय-प्रशस्ति विशाखदत्त ने अपने मुद्राराक्षस के 'भरत-वाक्य' में रची है वे महाराज प्रभाकरवर्द्धन के सम्बन्धी और उनके परम सहायक कन्नौज के महाराज अवन्तिवर्मा ही हैं जिनका नाम हूण-विजय का समय सन् ५८२ निश्चित है और इस प्रकार मुद्राराक्षस के नाटककार का कार्य-काल ईसा की छठी शताब्दी ( ५८५ ई० सन् ) होना चाहिये।'

कुछ अन्य ऐतिह्यविदों ने जैसे कि श्री काशीप्रसाद जायसवाल ने मुद्राराक्षस के भरतवाक्य में 'चन्द्रगुप्त' पाठ ही ठीक माना है और इस 'चन्द्रगुप्त' को मौर्य-सम्राट् चन्द्रगुप्त से नहीं अपितु गुप्त-वंशीय सम्राट् 'चन्द्रगुप्त' से अभिन्न स्वीकार किया है जिनका राज-काल ( ३७५-४१३ ई० सन् ) निश्चित है। अब यदि मुद्राराक्षस के 'भरतवाक्य' का चन्द्रगुप्त गुप्त-सम्राट् महापराक्रमी 'चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य' है तो नाटककार का कार्य-काल ईसा की ४ थी शताब्दी मानना आवश्यक है। इस प्रसंग में भी सभी ऐतिह्यविद् एक मत नहीं हैं क्योंकि उनका कहना यह है कि हूणों के आक्रमण का सम्बन्ध चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य के राज-काल से नहीं अपि तु बाद की शताब्दिओं से है।

इन भिन्न २ मतों का सामञ्जस्य तो केवल एक दृष्टि से ही कुछ थोड़ा सा है और वह यह है कि विशाखदत्त एक प्राचीन नाटककार हैं। इस सम्बन्ध में हमारा कहना यह है कि नाटक के 'भरतवाक्य' में भिन्न २ पाठों का पाया जाना इसलिये संभव है क्योंकि कन्नौज के महाराज अवन्तिवर्मा ( ६ ठी शताब्दी ) तथा पल्लव-राज दन्तिवर्मा ( ७ वीं, ८ वीं शताब्दी ) के राज-काल में यह प्राचीन नाटक अभिनीत हो चुका होगा और अभिनय करनेवालों ने नाटककार विशाखदत्त के प्राचीन पाठ—**'पार्थिवश्चन्द्रगुप्तः'** को ही **'पार्थिवोऽवन्तिवर्मा'** अथवा **'पार्थिवो दन्तिवर्मा'** अथवा यदि कोई छोटा-मोटा राजा रन्तिवर्मा भी रहा हो तो—**'पार्थिवो रन्तिवर्मा'** के पाठ में परिवर्तित कर सम-सामयिक राज-प्रशस्ति के रूप में प्रस्तुत किया होगा। 'अवन्तिवर्मा' अथवा 'दन्तिवर्मा' पाठ से

विशाखदत्त को ६ ठी शताब्दी अथवा ७ वीं-८ वीं शताब्दी का नाटककार मानने में कुछ आपत्तियां हैं जो ये हैं—

( १ ) मुद्राराक्षस नाटक की शैली ६ ठी ८ वीं शताब्दी की शैली से मेल नहीं खाती।

( २ ) विशाखदत्त ने यदि कन्नौज के महाराज अवन्तिवर्मा की प्रशस्ति अपने नाटक के 'भरत-वाक्य' के द्वारा की और स्थाण्वीश्वर के महाराज प्रभाकरवर्द्धन की यशोगाथा का गान महाकवि बाण ने किया तो यह बड़े आश्चर्य की बात है कि समसामयिक होते हुये भी दोनों में से किसी को किसी दूसरे का कुछ भी पता नहीं।

( ३ ) विशाखदत्त ने मुद्राराक्षस नाटक के ३ य अंक के १९ वें श्लोक—'आशैलेन्द्रात्' इत्यादि में जिस भारत-साम्राज्य की भावना की अभिव्यक्ति की है उसकी वास्तविकता ६ ठी-८ वीं शताब्दी के भारत की राजनीतिक परिस्थिति में नहीं अपि तु ४ थी-५ वीं शताब्दी के भारत की राजनीतिक परिस्थिति में संभव प्रतीत होती है।

( ४ ) विशाखदत्त के द्वारा चन्दनदास के शील-सौजन्य को बोधिसत्त्वों के शील-सौजन्य से बढ़ा-चढ़ाकर वर्णन किया जाना जैसा कि मुद्राराक्षस के ७ म अंक के ६ ठे श्लोक 'दुष्कालेऽपि' इत्यादि में स्पष्ट प्रतीत हो रहा है, ६ ठी ७ वीं शताब्दी के भारत की धार्मिक भावनाओं से उतना संगत नहीं जितना कि ४ थी शताब्दी की अर्थात् सम्राट् समुद्रगुप्त और गुप्त सम्राट् चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य २ य के युग की।

निष्कर्ष यही निकल सकता है कि विशाखदत्त को ४ थी-५ वीं शताब्दी का नाटककार मानना अनुचित नहीं है। संस्कृत नाटक-साहित्य के इतिहास में भास, शूद्रक, कालिदास और विशाखदत्त ये चार अनुपम विभूतियां है जिनकी श्रेणी में कालान्तर में भवभूति आ विराजते हैं। ३ री से ५ वीं शताब्दी के युग का नाटक-साहित्य ही उन नाटककारों की कला-कृति है जिनकी कारयित्री प्रतिभा में कोई सन्देह नहीं। यह अवश्य है कि बाद में महाकवि भवभूति की कल्पना उत्तररामचरित की सृष्टि कर जाती है।

### ( ख ) शास्त्र-वैदुष्य और वैयक्तिक प्रतिभा—

संस्कृत के कवियों और नाटककारों में शास्त्र-वैदुष्य का होना तो नियम है अपवाद नहीं। भारत की ऐसी भी कभी की कोई मान्यता नहीं कि यदि कोई कवि अथवा नाटककार विद्वान् हुआ तो उसकी विद्वत्ता के अनुपात से उसकी कवि-प्रतिभा अथवा नाट्यनिर्माण-शक्ति में कोई कमी हो जाय। मुद्राराक्षस का अध्ययन-मनन करने वाले विद्वानों ने विशाखदत्त के न्याय-शास्त्र-पाण्डित्य तथा नाट्य-शास्त्रवैदुष्य का उल्लेख किया ही है। मुद्राराक्षस के चतुर्थ अङ्क के ३ य श्लोक **'कार्योपक्षेपमादौ'**-इत्यादि आधार पर नाटककार के नाट्यशास्त्र-अभ्यास और पञ्चम अङ्क के १०म श्लोक—**'साध्ये निश्चितम्'** इत्यादि के आधार पर न्यायशास्त्र-परिचय का वर्णन सब ने कर दिया है। विशाखदत्त का कौटिलीय अर्थशास्त्र का पाण्डित्य प्रगाढ़ है इसमें भी किसी को संदेह नहीं। किन्तु यह सब होने पर भी इतना अवश्य है कि

शास्त्र-वैदुष्य से विशाखदत्त की वैयक्तिक प्रतिभा कुण्ठित नहीं अपितु और भी स्फूर्तिशील प्रतीत होती है। जिस प्रकार महाकवि भास और कालिदास की कला उनके शास्त्र-वैदुष्य को छिपाने में चरितार्थ हुई है उसी प्रकार विशाखदत्त की भी कला उनके शास्त्र-ज्ञान को दबाकर ही उद्भूत और विकसित हुई है। विशाखदत्त ने नाट्य-शास्त्र के सम्प्रदाय के अनुसरण और अपनी वैयक्तिक नाट्यकला-प्रतिभा की स्फूर्ति के संघर्ष की जो अभिव्यञ्जना इस पंक्ति में की है—

**'कर्ता वा नाटकानामिममनुभवति क्लेशमस्मद्विधो वा'** ( मुद्राराक्षस ४।३ )

उसे हम भूल नहीं सकते। विशाखदत्त की इस भावना और महाकवि भवभूति की इस भावना में जो परस्पर अन्तर है उसे हम संस्कृत-नाटक साहित्य के प्रातिभनिर्माण-युग और पाण्डित्यनिर्माण-युग का अन्तर मानें तो कोई अनुचित नहीं।

**( ग ) व्यक्तित्व—**

नाटक के हृदय की अभिव्यक्ति यदि नाटककार के व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति है तो यह निश्चित है कि मुद्राराक्षस में विशाखदत्त का जो व्यक्तित्व अभिव्यक्त हुआ है उसके तीन पहलू हैं—१ ला राष्ट्र-जीवन के दार्शनिक का, २ राजनीतिक आदर्शवादी का और ३ रा मनुष्य की मनुष्यता के महाविश्वासी का। राष्ट्र-जीवन के दार्शनिक के रूप में विशाखदत्त ने 'मुद्राराक्षस' का जो सुन्दर स्वप्न देखा है उसका आधार यदि भारत के अतीत राजनीतिक जीवन का क्षणिक भी वास्तविकता रह चुकी है तो वह हमारे इतिहास का महान् गौरवमय युग रहा होगा और यदि नहीं तो भविष्य के युगों का—गणतन्त्र अथवा प्रजातन्त्र का ही सही-आदर्श तो है ही। कोई भी राष्ट्र चाहे वह राजतन्त्रात्मक हो अथवा प्रजातन्त्रात्मक हो, तभी उन्नतिशील हो सकता है जब उसके नागरिक अपने स्वार्थ के आगे अपने समाज और देश का स्वार्थ रखा करें। मुद्राराक्षस का 'चाणक्य' एक राष्ट्र की राजनीति का कर्णधार है जिसकी आत्म-त्याग की भावना राष्ट्र-हित की परीक्षा नहीं अपि तु सफलता है। मुद्राराक्षस का 'चन्द्रगुप्त' एक राष्ट्र के शासन का नियामक है जिसे जनरंजन की परतन्त्रता में ही शासक की स्वतन्त्रता के आत्मगौरव का अनुभव हुआ करता है। मुद्राराक्षस का 'राक्षस' एक ऐसा महान् राष्ट्र-पुरुष है जो राष्ट्र के लिये अपनी आत्मा का बलिदान कर देने को उद्यत रहा करता है। मुद्राराक्षस के दूत, प्रणिधि, गुप्तचर और अन्यान्य व्यक्ति जिस कर्त्तव्य-भावना से प्रेरित दिखाई देते हैं उसे किसी भी राष्ट्र के योग-क्षेम का नियामक माना जा सकता है।

राजनीतिक आदर्शवादिता तो विशाखदत्त के व्यक्तित्व की केन्द्र-शक्ति है। कौटिल्य अर्थशास्त्र की राजनीति सामयिक हो सकती है किन्तु मुद्राराक्षस की राजनीति एक राजनीतिक स्वप्न है। आज हम विश्व की राजनीति के महान् कर्णधारों को जिसलिये चिन्तित देख रहे हैं वह है राष्ट्र के नायकों और उन्नायकों का 'हृदय-परिवर्तन'। राष्ट्र की

सुख-शान्ति के लिये उसके छोटे और बड़े, शासित और शासक सब का हृदय-परिवर्तन आवश्यक है—यह स्वप्न जिसे आज विश्व-राष्ट्र की भावना से भरे लोग देखना चाहते हैं उसे विशाखदत्त ने शताब्दिओं पूर्व देखा है और हृदय की प्रबल आशा के साथ चित्रित किया है। चाणक्य और राक्षस, चन्द्रगुप्त और मलयकेतु भिन्न २ राजनीतिक आदर्शों के मानने वाले हैं किन्तु अन्त में सब का हृदय-परिवर्त्तन होता है और इसीलिये होता है जिसमें राष्ट्र-जीवन का विनाश न हो और राष्ट्र अमर रहे।

संस्कृत के नाटककारों में और सम्भवतः संसार के नाट्यकारों में भी विशाखदत्त को हम इसलिये भी स्मरण करते रहेंगे क्योंकि इसने मनुष्य की मनुष्यता में महाविश्वास किया है। राक्षस की जीवन धारा का अन्त में सर्वथा परिवर्तित रूप में प्रवाहित होने की सूक्ष्म अभिव्यञ्जना नाटककार की मनुष्य की मनुष्यता में महाविश्वास की भावना है।

**( घ ) अन्यकृतियां—**

विशाखदत्त की अन्तिम अमरकृति 'मुद्राराक्षस' के अतिरिक्त एक और भी प्राथमिक 'कृति' है जिसका अस्तित्व केवल नाट्यदर्पण और शृंगारप्रकाश के उद्धरणों में ही सुरक्षित है। यह कृति है—'देवीचन्द्रगुप्तम्' इसके नाम से ही यह स्पष्ट है कि यह भी एक नाटक है जिसका इतिवृत्त राजनीतिक है और चरितचित्रण भी राजनीति के दावपेंच वालों का है और रस ? उसे तो राजनीतिक उत्साह के महाभाव का निष्यन्द होना ही चाहिये ! नाट्य-दर्पण में 'नैष्क्रामिकी ध्रुवा' के उदाहरण के रूप में 'देवीचन्द्रगुप्त' नाटक के पाचवे अंक का जो प्राकृत श्लोक—

**'एसो सिअकरसत्थप्पणासि आसेसवेरितिमिरोहो।**
**णिअविहवएण चन्दो गअणं गहलङ्घिओ विसइ॥'**

उद्धृत है, उसे देखते यह अनुमान किया जा सकता है कि यह कृति विशाखदत्त की नाट्य-रचना के कौमार्य की अभिव्यक्ति है क्योंकि इसमें नाट्याचार्य भरतमुनि के नाट्य-शास्त्र के अनुसार 'ध्रुवागान' का भी आयोजन है जो मुद्राराक्षस की वृत्त-चरित-रसभावा-भिव्यक्ति की तीव्रगति में सम्भव नहीं। यह नाटक भी ७ अङ्कों का ही रहा होगा। इसमें विदूषक, नायिका इत्यादि पात्र रहे होंगे जिनका मुद्राराक्षस में कोई स्थान नहीं क्योंकि कोई प्रयोजन नहीं।

इसके अतिरिक्त प्रोफेसर ध्रुव ने सदुक्तिकर्णामृत में विशाखदत्त के नाम से उद्धृत—

**रामोऽसौ भुवनेषु विक्रमगुणैर्यातः प्रसिद्धिं परा-**
**मस्मद्भाग्यविपर्ययाद् यदि परं देवो न जानाति तम्।**
**वन्दीवैष यशांसि गायति मरुद् यस्यैकबाणाहत-**
**श्रेणीभूतविशालतालविवरोद्गीर्णैः स्वरैः सप्तभिः॥'**

इस श्लोक के आधार पर यह अनुमान किया है कि विशाखदत्त का रामचरित-सम्बन्धी कोई अन्य भी नाटक होगा किन्तु यह केवल अनुमान है और ऐसा प्रतीत होता है कि ऐसी रचना विशाखदत्त की मनोवृत्ति से संगत होने की अपेक्षा असंगत ही अधिक है।

## ३—नाटक का नाम-सार्थक्य

नाटककार ने इस अपने नाटक का नाम 'मुद्राराक्षसम्-मुद्राराक्षस' रखा है इस नाम की व्युत्पत्ति इस प्रकार है—**'मुद्रया गृहीतं राक्षसमधिकृत्य कृतो ग्रन्थः, मुद्राराक्षसम्'** अर्थात् मुद्रा-अङ्गुलीयक मुद्रा से राक्षस के निग्रह के सम्बन्ध में एक रूपक-ग्रन्थ। यहां पाणिनि के सूत्र **'अधिकृत्य कृते ग्रन्थे'** के द्वारा अण्प्रत्यय और अण्प्रत्ययान्त पद होने के कारण **'यद्यढग्यगजगवुजुछाश्च'** इस नपुंसकलिङ्गानुशासन के अनुसार नपुंसकान्त होने से 'मुद्राराक्षसम्' यह पद निष्पन्न हुआ। यह सब तो ठीक है किन्तु नाटककार ने ऐसा नाम क्यों चुना? सबसे पहले तो ऐसा प्रतीत होता है कि महाकवि शूद्रक के नाटक 'मृच्छकटिक' और महाकवि कालिदास के 'अभिज्ञानशाकुन्तल' नाटक के नाम ने विशाखदत्त की कल्पना को अपने नाटक के नामकरण के लिये प्रेरित किया है। 'मृच्छकटिक' नाटक का नायक चारुदत्त है किन्तु इसके चरित-चित्रण में, 'मृच्छकट'—मिट्टी की गाड़ी की जो घटना है उसका एक विशेष महत्त्व है क्योंकि इसी घटना के वर्णन के द्वारा नाटककार ने चारुदत्त का पूर्वापर चरित परस्पर संश्लिष्टरूप से चित्रित किया है। 'अभिज्ञानशाकुन्तल' में भी 'अभिज्ञान'-अंगूठी की पहचान से शकुन्तला की पहचान की घटना अपना महत्त्व रखती है और यही वह घटना है जो इसके नायक दुःष्यन्त के पूर्वापर चरित का समन्वय करती है। मुद्राराक्षस में भी मुद्रा के द्वारा राक्षस के निग्रह' की घटना एक ऐसी घटना है जिस पर इस नाटक के नायक चाणक्य की समस्त कूटनीति केन्द्रित होती हुई प्रतीत होती है। संस्कृत नाटकों के नामकरण में नाटककारों की भिन्न २ प्रवृत्तियां कार्य करती दिखायी देती हैं। कभी तो नायक और नायिका के सम्मिलित नाम पर नाटक का नाम रखना, कभी नायक और उसके चरित की किसी विशेषता की दृष्टि से नाटक का नाम-निरूपण, कभी किसी नाटकान्तर्गत छोटी किन्तु महत्त्वपूर्ण घटना के कारण नाटक का नाम-करण-इत्यादि कई ऐसी दृष्टियाँ हैं जिन्हें नाटककारों ने अपने नाटकों के नाम-करण में अपने सामने रखा है। इन सबका एकमात्र प्रयोजन वैचित्र्य और सौन्दर्य की भावनाओं का ही सामाजिकों के हृदय में आधान करना रहा है। हम उस समय की यदि कल्पना करें जब कि सर्वप्रथम 'मुद्राराक्षस' इसके नाटककार के ही युग में रङ्गमञ्च पर लाया गया होगा तब इसमें सन्देह नहीं कि इसके अभिनय-दर्शन के बाद सामाजिकों ने इसके नाम-सार्थक्य की मन ही मन बहुत ही प्रशंसा की होगी।

अन्य समस्त वस्तुओं के नाम के जो पद हैं वे तो 'यदृच्छा-पद' ही हुआ करते हैं क्योंकि इनका उन २ वस्तुओं के व्यक्तित्व अथवा वैशिष्ट्य के साथ कोई सम्बन्ध नहीं हुआ

करता। भिन्न-भिन्न नाम तो इसीलिये भिन्न २ वस्तुओं के रखे जाते हैं और रखने पड़ते हैं जिससे उनका परस्पर भेद प्रतीत हुआ करें और भाषा के शब्दों का विषय-विभाग भी ठीक २ रहा करे। किन्तु ग्रन्थकारों को अपने ग्रन्थों के नाम इस दृष्टि से रखने पड़ते हैं। जिससे उनकी प्रमुख अथवा आनुषङ्गिक विशेषता के साथ उनके नाम भी समञ्जस-सङ्गत हो सके।

इस दृष्टि से इस नाटक का 'मुद्राराक्षस' यह नाम सर्वथा सार्थक और सुरुचिपूर्ण है।

## ४—नाटक का मुख्य-विषय

आद्योपान्त इस नाटक में जिस विषय की सूक्ष्म अभिव्यञ्जना की गयी है वह यह है—

कोई भी साम्राज्य, चाहे वह कितना भी शक्तिशाली क्यों न हो, स्थिर नहीं रह सकता यदि उसके सञ्चालन में प्रभु-शक्ति का हो हाथ हो। शक्ति के एक हाथ में केन्द्रित हो जाने पर उसमें उच्छृङ्खलता-उद्दण्डता का हो जाना स्वाभाविक है। और ऐसा हो जाने पर प्रजा-विक्षोभ अथवा प्रजा-विद्रोह रोका नहीं जा सकता। साम्राज्यवाद तो तभी फूला-फला रह सकता है। जब प्रभुशक्ति पर मन्त्रशक्ति की सतर्क दृष्टि बनी रहे और मन्त्रशक्ति पर प्रभुशक्ति की आस्था। नन्द-साम्राज्य प्रभुशक्ति की उद्दण्डता से नष्ट हुआ और मौर्य-साम्राज्य मन्त्रशक्ति के साथ पैर मिला कर चलने वाली प्रभुशक्ति के हाथों प्रतिष्ठित किया गया।

साम्राज्यवाद का भविष्य अनियन्त्रित प्रभुशक्ति पर नहीं अपितु मन्त्रशक्ति के द्वारा प्रभुशक्ति के नियन्त्रण और दोनों के पारस्परिक सहयोग पर ही सुरक्षित रह सकता है। प्राचीन भारत के साम्राज्य-वाद के महान् दार्शनिक चाणक्य की यह भावना—

**'ब्राह्मणेनैधितं क्षत्रं मन्त्रिमन्त्राभिमन्त्रितम्।**
**जयत्यजितमत्यन्तं शास्त्रानुगतशस्त्रितम्॥'**

मुद्राराक्षस के नाटककार की इस भावना—

**'अत्युच्छ्रिते मन्त्रिणि पार्थिवे च विष्टभ्य पादावुपतिष्ठते श्रीः।**
**सा स्त्रीस्वभावादसहा भरस्य तयोर्द्वयोरेकतरं जहाति॥'**

में अवतार लेती प्रतीत होती है।

## ५—नाटक का मूल वृत्त

मुद्राराक्षस की इतिवृत्त-रचना विशाखदत्त ने जिस प्राचीन ऐतिहासिक वृत्त के आधार पर की है उसे नन्द-साम्राज्य के अस्त और मौर्य-साम्राज्य के उदय-युग-सन्धि-वेला का वृत्त कहते हैं। हमारे कथा-साहित्य और पुराण-साहित्य में इस वृत्त का वर्णन मिलता है किन्तु इससे सम्बद्ध कथायें और किंवदन्तियां इतनी इसमें घुल-मिल गयी हैं कि सत्यता

और कल्पना का विश्लेषण असम्भव ही प्रतीत होता है। कौटिल्य (चाणक्य) के द्वारा नन्द-वंश के सर्वनाश और चन्द्रगुप्त की साम्राज्य-प्रतिष्ठा का वर्णन विष्णुपुराण और भागवत इत्यादि में किया हुआ है। 'महावंश'-टीका चाणक्य को तक्षशिला का ब्राह्मण बताती है। चन्द्रगुप्त मौर्य को भारतीय इतिहास का ऐतिहासिक अनुसन्धान भारत का प्रथम सम्राट् स्वीकार करता है।

नन्द-वंश का अन्त-काल भारत के इतिहास-विदों के अनुसार ईस्वी सन् के ३२६ वर्ष पूर्व निर्धारित है। चन्द्रगुप्त मौर्य का साम्राज्यारोहण-काल ईस्वी सन् के ३२५ वर्ष पूर्व माना जाता है। तब से लेकर नाटककार के समय तक अर्थात् लगभग एक सहस्र वर्ष के भीतर चाणक्य और चन्द्रगुप्त के सम्बन्ध में किंवदन्तिओं का उत्पन्न हो जाना स्वाभाविक ही है। मुद्राराक्षस का नाटककार इन किंवदन्तिओं से परिचित अवश्य होगा किन्तु नाटक की इतिवृत्त-योजना में किसी किंवदन्ती का कोई सङ्केत नहीं मिलता। केवल नन्द-विनाश के लिये चाणक्य के अभिचार-कर्म का सङ्केत एक स्थान (४ र्थ अङ्क १२ वाँ श्लोक) पर किया गया है किन्तु इसका मुद्राराक्षस के इतिवृत्त से कोई सम्बन्ध नहीं।

ऐसा प्रतीत होता है कि नाटककार ने मुद्राराक्षस में मौर्य-साम्राज्य की स्थापना और प्रतिष्ठा का सारा श्रेय विष्णुगुप्त चाणक्य को दिया है और कौटिलीय अर्थशास्त्र की साम्राज्य-वादी राजनीति के अध्ययन-मनन के आधार पर चाणक्य के व्यक्तित्व की भावना की है और इसी से सर्वथा समञ्जस घटना-चक्र की भी कल्पना कर ली है। कौटिलीय अर्थशास्त्र की राजनीति का महाप्रयोक्ता तो सर्वप्रथम राक्षसको नाटककार ने दिखाया है किन्तु इसके भी प्रतिवाद-कर्ता के रूप में चाणक्य के चरित का जो चित्रण है और तत्सम्बन्धी घटनाओं का जो वर्णन है वह नाटककार की अपनी कल्पना की सृष्टि है।

संस्कृत नाटकों में मूलवृत्त का प्रख्यात होना आवश्यक माना गया है। इस नाटक का भी मूलवृत्त एक प्रख्यात वृत्त है। गुणाढ्य की बृहत्कथा के जितने भी रूपान्तर होते आये हैं उन सब में चाणक्य और चाणक्य की विलक्षण बुद्धि से संबद्ध कथायें शताब्दियों से लोग सुनते आरहे हैं। राम और कृष्ण के जीवन से सम्बद्ध-कथाओं का एक अपना महत्त्व है किन्तु यह भी सत्य है कि भारत की जनता अपनी राजनीतिक स्वतन्त्रता के युगों में चाणक्य और चन्द्रगुप्त की कथायें और गाथायें सुनती-सुनाती आयी है। मुद्राराक्षस के मूलवृत्त का भारतीय जीवन के एक व्यापक अंग से संबन्ध रह चुका है और संभवतः यही कारण है कि विशाखदत्त ने इस वृत्त पर अपने नाटक की रचना की।

## ६—नाटककी इतिवृत्त-रचना

इस 'मुद्राराक्षस' का शरीर महाकवि विशाखदत्त की कल्पना से बना है। प्राचीन ऐतिहासिक—पौराणिक वृत्त को कवि की कल्पना ने जिस प्रकार संवारा है उसके अनुसार

यह इतिवृत्त इस प्रकार इस नाटक में झलक रहा है:—'महानीतिज्ञ चाणक्य की सहायता से चन्द्रगुप्त का अधिकार मगध के सिंहासन पर हो चुका है। अपनी विजय के उपलक्ष्य में पाटलिपुत्र के नागरिकों को 'कौमुदी-महोत्सव' के मनाने की आज्ञा चन्द्रगुप्त के द्वारा निकाली जा चुकी है। चन्द्रगुप्त निःशङ्क-निश्चिन्त होकर 'कौमुदी-महोत्सव' के आमोद-प्रमोद का स्वप्न देख रहा है किन्तु चाणक्य का हृदय चिन्ताकुल है। चाणक्य सोच रहा है कि संभवतः ऐसे अवसर पर जब कि चन्द्रगुप्त और उसके सैनिक विजयोन्माद में अपनी सुध-बुध भूल रहे होंगे, कहीं ऐसा न हो, महामात्य राक्षस और मलयकेतु की सेनायें रंग में भंग डालने पर उतारू हो जांय। यह चिन्ता इतनी विकटरूप से चाणक्य के हृदय पर आक्रमण करती है कि वह अपने शत्रुओं को अपने सामने खड़े हुये देखने लगता है और क्रोधावेश में चिल्ला उठता है कि उसके जीते रहते जो भी चन्द्रगुप्त पर अंगुली उठाना चाहेगा उसे ईश्वर भी नहीं बचा सकता। यह क्रोधावेश शान्त हो जाता है किन्तु चाणक्य की सतर्कता और कर्तव्य-परायणता को जगा जाता है। किस प्रकार चन्द्रगुप्त के महान् शत्रु, महाराज नन्द के महाभक्त राक्षस को वश में किया जाय और किस प्रकार लाठी भी न टूटे और सांप भी मारा जाय-बस, इसी उधेड़-बुन में चाणक्य पड़ जाता है। चाणक्य को राक्षस की सांग्रामिक-शक्ति का पता है और साथ ही साथ यह भी पता है कि राक्षस के विद्रोही बने रहते चन्द्रगुप्त का सिंहासन स्थिर नहीं रह सकता। राक्षस के हृदय पर विजय पाना और उसकी नन्द भक्ति की छत्र-छाया में चन्द्रगुप्त को सुरक्षित कर देना-यही एक मात्र निर्णय चाणक्य कर पाता है। अब उसकी राजनीति अपनी शतरंज की गूढ़ चालें चलने लगती है। उसके गुप्तचर राक्षस के परमस्नेह भाजन बना दिये जाते हैं और मलयकेतु के दाहिने-बांयें हाथ के रूप में काम करते हुये चाणक्य की मन्त्रणाओं को कार्यान्वित करते चल रहे हैं। इधर राक्षस अन्य उपायों को निष्फल होते देख चाणक्य और चन्द्रगुप्त में फूट उत्पन्न कराने की चाल चलता है किन्तु चाणक्य पहले ही से सावधान है और स्वयं चन्द्रगुप्त से झगड़ जाने का स्वांग रच लेता है। सरल-हृदय राक्षस इस चाल को नहीं समझ पाता और चाणक्य और चन्द्रगुप्त के बीच कौमुदी महोत्सव को लेकर खड़े हो जाने वाले इस कृतक-कलह को अपनी दूरदर्शिता मान बैठता है। राक्षस की इस चाल को चाणक्य उसी को फंसाने के एक अमोघ-अस्त्र के रूप में बदल देता है और एक कूटलेख का प्रयोग, जिसकी सफलता में उसे कोई संदेह नहीं क्योंकि उस पर राक्षस की मुद्रा की छाप है और राक्षस के लेखाध्यक्ष का लिखा है, कर डालता है। यह लेख चाणक्य के उन गुप्तचरों द्वारा जो कि मलयकेतु के दाहिने-बांये हाथ हैं पकड़ लिया जाता है और मलयकेतु के हृदय में राक्षस के प्रति घोर अविश्वास और अश्रद्धा उत्पन्न कर देता है। पाटलिपुत्र पर आक्रमण तो दूर रहे, इस लेख की कूट चाल एक ओर तो राक्षस की महत्त्वाकांक्षाओं का सत्यानाश कर डालती है और दूसरी ओर उसकी समस्त सैन्य-शक्ति को छिन्न-भिन्न कर देती है। राक्षस विवश हो जाता है। चाणक्य ने उसके आत्म-

समर्पण की चाल पहले ही सोच ली है और वह है राक्षस के परम मित्र पाटलिपुत्र के धनकुबेर चन्दनदास को राजविद्रोह के अपराध में शूली पर चढ़ाना। राक्षस चन्दनदास को बचाने के लिये आत्म-समर्पण करता है किन्तु इतने ही से चाणक्य उसे छुटकारा नहीं देता। राक्षस की बुद्धि, विक्रम और राजभक्ति पर चाणक्य रीझा हुआ है और राक्षस को तब तक नहीं छोड़ सकता जब तक वह चन्द्रगुप्त को अपना नहीं समझता। विवश होकर राक्षस को मौर्य-भक्ति के लिये अपना वचन देना पड़ता है। चाणक्य जीतता है किन्तु हार कर भी राक्षस महान् बना रहता है।'

इस इतिवृत्त और इसके अस्थिपञ्जरभूत पूर्वनिर्दिष्ट वृत्त में कितना अन्तर है। संभवतः संस्कृतनाटक साहित्य में मुद्राराक्षस को छोड़कर कोई भी दूसरा ऐसा नाटक नहीं जिसका इतिवृत्त कवि की कल्पना द्वारा इस प्रकार सुसंश्लिष्ट रूप से संस्कृत हुआ है। इस इतिवृत्त की रचना पर नाटककार स्वयं मुग्ध है और उसकी यह उक्ति—

**'कर्ता वा नाटकानामिममनुभवति क्लेशमस्मद्विधो वा'**

इस इतिवृत्त—निर्माण की कष्टसाध्यता किन्तु सिद्धि की भी सूक्ष्म-सूचना दिया करती है।

## ७—नाटक की इतिवृत्त-कल्पना का मूलाधार

इस नाटक की कल्पना और रचना का जो बीज है वह है नाटककार का समसामयिक राजतन्त्र के दाव-पेंच में सक्रिय भाग लेना। राजतन्त्र के व्यावहारिक ज्ञान और अनुशीलन के विना यह नाटककार, चाहे इसे हम कितना भी कल्पना-पटु क्यों न मान लें, इस नाटक जैसे राजनीति-रूपक का निर्माण कभी न कर पाता। संस्कृत काव्य-साहित्य के अनेक ऐसे निर्माता हो चुके हैं जिन्होंने यथास्थान और यथासंभव राजनीति को भी कविता का विषय बनाना चाहा है। उदाहरण के लिये हम 'शिशुपालवध' के महाकवि माघ को ही ले सकते हैं जिन्होंने अपने महाकाव्य के द्वितीय सर्ग में राजनीति-सम्बन्धी अनेकानेक विषयों की अवतारणा की है और इन्हें काव्य-रस में घुलाने-मिलाने का भी प्रयास किया है। वैसे तो इस कवि की आत्म-धारणा यही है कि उसे राजनीति का व्यावहारिक अनुभव है केवल ग्रन्थ-ज्ञान-मात्र नहीं क्योंकि उसने एक प्रकार से अपने संबन्ध में ही यह कहा है—

**'षड्गुणाः शक्तयस्तिस्रः सिद्धयश्चोदयास्त्रयः।**
**ग्रन्थानधीत्य व्याकर्तुमिति दुर्मेधसोऽप्यलम्॥**
**अनिर्लोडितकार्यस्य वाग्जालं वाग्मिनो वृथा।**
**निमित्तादपराद्धेषोर्धानुष्कस्येव वल्गितम्॥'**

(शिशुपालवध २-२७, २८)

किन्तु बात ऐसी है कि इस कवि के राजनीति-सर्ग में उसकी राजनीति-शास्त्रविषयक व्युत्पत्ति अथवा निपुणता ही छिपी है और इसके प्रकाशन का हेतु ? वह तो कवि का नीतिशास्त्राभ्यास है जैसा कि उसने एक भिन्न प्रसंग में कहा है—

**'हेतुः परिचयस्थैर्ये वक्तुर्गुणनिकैव सा'** ( शिशुपालवध २. ७५ )

मुद्राराक्षस की बात कुछ और ही है। इसकी कल्पना उस कवि ने की है जिसे अपने समय के राज्य-तन्त्र में एक विशिष्ट अधिकारी के रूप में कार्य करने का सौभाग्य मिल चुका होगा। इस कवि की राजनीति नीतिशास्त्र के अवेक्षण से उत्पन्न राजनीति-सम्बन्धी निपुणता नहीं अपितु उसके व्यक्तित्व का एक विशिष्ट अंश है। और इसीलिये मुद्राराक्षस नाटक में नाटककार का जो दर्शन हमें होता है उसमें किसी राजनीति वेत्ता का नीति-पाण्डित्य नहीं अपितु एक राजनैतिक व्यक्तित्व की कवि-प्रतिभा ही झलकती प्रतीत होती है। राजनीति तो इस नाटककार के जीवन का अंश है और इस दृष्टि से आरम्भ से अन्त तक राजनीति-सम्बन्धी विविध घटनाओं का जो तांता इस नाटक में बंधा है उसमें विशाखदत्त की नीतिविषयक शास्त्रव्युत्पत्ति का नहीं अपितु राजनीतिसम्बन्धी प्रतिभा का हाथ दिखाई देता है।

यहां यदि नीतिशास्त्र के पाण्डित्य की भी रूप-रेखा प्रतीत होती हैं तो वह ऐसी है जिसकी लावण्य-योजना राजनीति के दांव-पेंच में पड़े कवि की नाट्य-प्रतिभा द्वारा हुई है। उदाहरण के लिये नाटककार ने चाणक्य की इस उक्ति—

**'कथं प्रकाशतां गतोऽयमर्थः पौरेषु यथा किल नन्दकुलविनाशजनितरोषो राक्षसः पितृवधामर्षितेन सकलनन्दराज्यपरिपणनप्रोत्साहितेन पर्वतकपुत्रेण मलयकेतुना सह सन्धाय तदुपगृहीतेन च महता म्लेच्छराजबलेन परिवृतो वृषलमभियोक्तुमुद्यत इति'** ( मुद्राराक्षस १म अङ्क )

में यद्यपि कौटिलीय अर्थशास्त्र में विवेचित 'परिपणित संधि' से अपनी अभिज्ञता प्रकट की है किन्तु इसमें शास्त्र-ज्ञान की अपेक्षा व्यवहार-पटुता की मात्रा कहीं अधिक है। क्योंकि राक्षस और मलयकेतु में परस्पर 'परिपणित संधि' के वृत्त की जो उद्भावना यहां है उसमें अर्थशास्त्र की सप्तविध परिपणित सन्धियों, **'एवं देशकालयोः कालकार्ययोर्देशकार्ययोर्देशकालकार्याणां चावस्थापनात्सप्तविधः परिपणितः** ( कौटिलीय अर्थशास्त्र, अ० ७ अ० ६ प्र० १११. सू० १५ )—की पारिभाषिकता की कोई भी छाया नहीं दिखाई देती। इसके विपरीत जो बात स्पष्ट होती है वह है इस नाटककार का अपने समय के राजतन्त्र में सन्धि-विग्रहादि के प्रयोग और उपभोग का अनुभव। अनेकानेक प्रसङ्ग वस्तुतः इसी बात का समर्थन करते हैं कि नाटककार अर्थशास्त्र के विषयों को मिला-जुला कर मुद्राराक्षस के इतिवृत्त की रचना नहीं करता अपितु सम-सामयिक राजतन्त्र की सञ्चालन-सम्बन्धी बातों के अनुभव के ऊपर अपनी कवि-कल्पना का उड़ान भरना

चाहता है और एक ऐसे रूपक की वृत्त-रचना करता है जो उतनी ही पेचीदा है जितनी कि राजनीति।

दो एक ऐसे प्रसङ्गों का, जिनमें कौटिलीय अर्थशास्त्र की अभिज्ञता पर नाटककार की वैयक्तिक प्रतिभा का प्रकाश छाया हुआ है, निर्देश करना अनुपयुक्त नहीं होगा। इस नाटक के प्रथम अङ्क में जिस कपट-लेख की घटना का उल्लेख है जो कि इसके पञ्चम अङ्क की घटनाओं की प्रसव-भूमि है उसकी कल्पना नाटककार ने अपने समय के राजनीति-सम्बन्धी कूट-लेखों के आधार पर की है। कौटिलीय अर्थशास्त्र का मनन-चिन्तन और यथास्थान प्रयोग तो भारतीय राजतन्त्र के युग में होता ही रहा है। राजशासन अथवा राजकीय लेख का स्वरूप कौटिलीय अर्थशास्त्र में जिस रूप में निर्दिष्ट है जैसा कि इन पंक्तियों से प्रतीत होता है—

**'लेखपरिसंहरणार्थ इति शब्दो वाचिकमस्येति च।**
**निन्दा प्रशंसा पृच्छा च तथाख्यानमथार्थना।**
**प्रत्याख्यानमुपालम्भः प्रतिषेधोऽथ चोदना॥**
**सान्त्वमभ्युपपत्तिश्च भर्त्सनानुनयौ तथा।**
**एतेष्वर्थाः प्रवर्तन्ते त्रयोदशसु लेखजाः॥** (कौ० अ० २.१०.२२.२४-२६)

उसी का अनुसरण 'मुद्राराक्षस' का 'कपटलेख' भी करना प्रतीत होता है। किन्तु ऐसे प्रसंग में इस प्रकार के लेख के प्रयोग का उल्लेख कौटिलीय अर्थशास्त्र में नहीं मिलता। इससे तो निःसन्दिग्ध यही प्रतीत होता है कि नाटककार एक व्यवहारकुशल राजनीतिज्ञ है न कि अर्थशास्त्र का केवल पण्डित। इसी प्रकार इस नाटक के द्वितीय अङ्क में विषकन्या तथा शिल्पियों द्वारा उपांशुवध की जो वृत्तयोजना है वह कौटिलीय अर्थशास्त्र के 'संघवृत्त' नामक एकादश अधिकरण के विषयों का अनुसरण भले ही करती हो किन्तु अनुकरण नहीं करती। कौटिलीय अर्थशास्त्र में 'संघभेद' और 'उपांशुदण्ड' का विवेचन विशदरूप से किया गया है। संघभेद के लिये गणिकाओं का प्रयोग इस प्रकार निर्दिष्ट हुआ है:—

**'बन्धकीपोषकाः प्लवकनटनर्तकसौभिका वा प्रणिहिताः स्त्रीभिः परमरूपयौवनाभिः संघमुख्यानुन्मादयेयुः। प्रसह्यापहृता वोपवनान्ते क्रीडागृहे वाऽपहर्तारं रात्रौ तीक्ष्णेन घातयेत्। स्वयं वा रसेन। ततः प्रकाशयेत्। अमुना मे प्रियो हत इति।'**
(कौ. अ. ११. १. १६०. ४० तथा ४७-५०)

किन्तु मुद्राराक्षस की 'विषकन्या' विशाखदत्त की एक ऐसी विचित्र कल्पना है जो शास्त्रपाण्डित्य पर नहीं अपितु किसी समसामयिक राजनैतिक घटना पर आधारित प्रतीत होती है। इसी प्रकार कौटिलीय अर्थशास्त्र में 'दुर्गलम्भोपाय' नामक त्रयोदश अधिकरण में जो निर्देश है—

'कारुशिल्पिपाषण्डकुशीलववैदेहकव्यञ्जनानायुधीयान् वा परदुर्गे प्रणिदध्यात्। प्राकारद्वाराट्टालकदानमनीकभेदं घातं वा कुर्युः।'

और 'आबलीयस' नामक द्वादश अधिकरण में जैसा संकेत है—

'देवतागृहप्रविष्टस्योपरि यन्त्रमोक्षणेन गूढभित्तिं शिलां वा पातयेत्। शिलाशस्त्रवर्षमुत्तमागारात्। कवाटमवपातितं वा, भित्तिप्रणिहितमेकदेशबन्धं वा परिघं मोक्षयेत्।'

यह सब जिस रूप में मुद्राराक्षस के वृत्त-निर्माण में उपयुक्त हुआ है उसके देखने से तो जो अनुमान किया जा सकता है वह यह है कि विशाखदत्त ने या तो स्वयं इस प्रकार के कूट-प्रयोग की कभी कोई रूपरेखा बनायी हो या इसकी बनी-बनायी रूपरेखा पर अपने नाटक के इतिवृत्त में इस प्रकार के वृत्त की रचना की हो। वस्तुतः बात तो यह है कि नाटक का यह इतिवृत्त कौटिलीय अर्थशास्त्र से प्रभावित समसामयिक राजतन्त्र के जीवन से सम्बन्ध रखता है न कि इसके द्वारा कौटिलीय अर्थशास्त्र को नाटकीय अभिनय और रूपकरचना का विषय बनाया गया है।

## ८—नाटक के चरित-चित्रण के मूल-सूत्र

मुद्राराक्षस में नाटक के नायक चाणक्य का जो चरित-चित्रण है वह तो नाटककार की संस्कृत नाटकसाहित्य की ही नहीं अपितु संसार के नाट्य-साहित्य की एक बहुत बड़ी देन है। बृहत्कथा पर आश्रित कथा-साहित्य का चाणक्य एक ऐसा व्यक्ति है जो प्रतिहिंसा और प्रतिशोध की भावनाओं का अवतार है। 'कामन्दकीय' की निम्न पंक्तियां—

'वंशे विशालवंशानामृषीणामिव भूयसाम्।<br>
अप्रतिग्राहकाणां यो बभूव भुवि विश्रुतः॥<br>
जातवेदा इवार्चिष्मान् वेदान् वेदविदांवरः।<br>
योऽधीतवान् सुचतुरश्चतुरोऽप्येकवेदवत्॥<br>
यस्याभिचारवज्रेण वज्रज्वलनतेजसः।<br>
पपात मूलतः श्रीमान् सुपर्वा नन्दपर्वतः॥<br>
एकाकी मन्त्रशक्त्या यः शक्तः शक्तिधरोपमः।<br>
आजहार नृचन्द्राय चन्द्रगुप्ताय मेदिनीम्॥<br>
नीतिशास्त्रामृतं धीमानर्थशास्त्रमहोदधेः।<br>
य उद्दध्रे नमस्तस्मै विष्णुगुप्ताय वेधसे॥

जिस चाणक्य के व्यक्तित्व का परिचय देती हैं और कौटिलीय अर्थशास्त्र की रचना अपने जिस निर्माता के व्यक्तित्व का संकेत करती है उससे अधिक प्रभावोत्पादक और अधिक स्मरणीय व्यक्तित्व का चित्रण मुद्राराक्षस की कृति ने किया है। चाणक्य के व्यक्तित्व का चित्रण श्री द्विजेन्द्रलाल राय के 'चन्द्रगुप्त' तथा श्री जयशंकरप्रसाद के 'चन्द्रगुप्त' में

भी हुआ है किन्तु इन दोनों का चाणक्य आधुनिक युग की आंखों से देखा गया एक महानीतिज्ञ मानव है जिसका स्वरूप संभवतः भारतीय जनता की कल्पना में भारत के स्वातन्त्र्य युग में नहीं रहा होगा। किन्तु विशाखदत्त के चाणक्य का व्यक्तित्व एक ऐसा व्यक्तित्व है जो किसी भी देश और काल के राजनीतिक जीवन का महान् व्यक्तित्व है और आदर्श व्यक्तित्व है।

राक्षस का चरित चाणक्य के चरित का पूर्वपक्ष है और यह भी विशाखदत्त की अपनी प्रातिभ सृष्टि है।

चन्द्रगुप्त और मलयकेतु के चरित-चित्रण में तो भास, शूद्रक और कालिदास के नाटकों में चित्रित राजचरितों से बहुत कुछ सामंजस्य दिखाई देता है। चन्दनदास के चरितचित्रण पर शूद्रक के 'मृच्छकटिक' के चारुदत्त के चरित की कुछ धुंधली छाया देखी जा सकती है। चन्दनदास के पुत्र की चरित-अभिव्यक्ति विशाखदत्त की प्रतिभा की कृति है। विराधगुप्त, सिद्धार्थक, भागुरायण इत्यादि के चरित-चित्रण में कौटिलीय अर्थशास्त्र की राजनीति के मनन-चिन्तन का हाथ दिखाई देता है।

विशाखदत्त की चरित-चित्रण-कला की प्रशंसा मुद्राराक्षस के पाश्चात्त्य तथा भारतीय अध्येता विद्वानों ने मुक्तकण्ठ से की है और यह सर्वथा उचित और युक्तिसंगत है।

## ९–नाटककार की रसभावयोजना की मौलिकता

विशाखदत्त के पूर्ववर्त्ती नाटककार भास ने 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में नीतिवीर अमात्य यौगन्धरायण के चरित-चित्रण द्वारा राजनीति विषयक उत्साह-भाव की अभिव्यञ्जना की है और वीररस का एक विचित्र आस्वाद सहृदय सामाजिकों को दिया है किन्तु मुद्राराक्षस में जिस वीर-रस की अभिव्यक्ति है वह संस्कृत के काव्य और नाट्य-साहित्य में अद्भुत है और अनुपम है। मुद्राराक्षस के वीररस को यदि हम विशाखदत्त के व्यक्तित्व का निष्यन्द कहें तो अनुचित न होगा। युद्ध की वीरता में मनुष्यता के अतिरिक्त पशुता का भी हाथ रहा करता है किन्तु राष्ट्र-हित-चिन्तन-सम्बन्धी अदम्य आत्मोत्साह की भावना जिस वीर-रस में अभिव्यक्त हो सकती है उसमें एक मात्र मानव के आत्मिक व्यक्तित्व की महत्ता की ही झलक दिखाई दे सकती है और यही वह वीर-रस है जिसकी संघटना अथवा संयोजना, यदि किसी नाटककार ने की है, तो विशाखदत्त ने ही।

जिस प्रकार कालिदास की रस-भाव-योजना अपने क्षेत्र में अनुपम है उसी प्रकार विशाखदत्त की रस-भाव-योजना का भी कहीं अन्य कोई उदाहरण अप्राप्य ही है।

संस्कृत-नाटकों के आलोचनात्मक अध्ययन करने वाले कुछ विद्वानों की यह धारणा है कि 'मुद्राराक्षस' की वीर-रस-भावयोजना की अपेक्षा 'महावीरचरित' की वीररसभाव-योजना अधिक प्रभावोत्पादक है यह ठीक नहीं जँचती। महाकवि भवभूति के 'महावीरचरित'

अथवा भट्टनारायण के 'वेणीसंहार' में वीर-रस की जो अभिव्यक्ति है उसका वातावरण कुछ दूसरा है किन्तु जिस बातावरण में मुद्राराक्षस में वीररस की अभिव्यञ्जना हुई है वह अन्यत्र कहीं नहीं दिखाई देती।

मुद्राराक्षस की वीररसाभिव्यक्ति में समसामयिक राजनीतिक जीवन की उन्नतिशीलता के लिये उत्सुक एक कर्मठ राजनीतिक नेतृत्व की अदम्य आत्मोत्सर्ग की भावना और आत्मोत्साह की प्रबल प्रेरणा का हाथ दिखाई देता है जिसका अन्यत्र दर्शन दुर्लभ है और यही वह रहस्य है जिसके न रहने से अन्य संस्कृत के नाटककार किसी दूसरे मुद्राराक्षस की रचना न कर सकें।

## १०—मुद्राराक्षस में चरितचित्रण

संस्कृत के नाटक नाट्य-प्रक्रिया के द्वारा रसाभिव्यक्ति की दृष्टि से रचे जाते रहे हैं और नाटक के द्वारा रसाभिव्यक्ति में चरित-चित्रण का ही सर्वाधिक महत्त्व हुआ करता है। मुद्राराक्षस की रचना विशाखदत्त ने एक विशेष प्रकार के वीररस की अभिव्यक्ति है और इस प्रकार के वीरभाव से सामाजिकों के जीवन को प्रभावित करने की दृष्टि से की है। इस उद्देश्य की सिद्धि के लिये यहां जो नाटकीय चरित-चित्रण है वह अधिकाधिक उपयुक्त और युक्तियुक्त है। यहां नाटक के नायक और उसके सहायकों तथा प्रतिनायक और उसके सहायकों के बीच जो राजनैतिक महत्त्वाकांक्षा की भयङ्कर प्रतिस्पर्द्धा चलती दिखाई देती है और इसमें जैसा अन्तर्द्वन्द्व और बहिर्द्वन्द्व स्वभावतः उठ खड़ा हुआ करता है उसी के नाटकीय निरूपण के द्वारा यहां रस-भाव की अभिव्यञ्जना, जैसी कि होनी चाहिये, की गई है। छोटे से छोटे और बड़े से बड़े चरित यहां चित्रित हैं और इस प्रकार से चित्रित हैं मानों सबका एक अपना व्यक्तित्व है और ऐसा व्यक्तित्व है जिसे हम भूल नहीं सकते। एक चरित का दूसरे चरित के साथ परस्पर वैधर्म्य इस प्रकार स्वाभाविक रूप से प्रदर्शित हुआ है जिससे इस नाटक की गति प्रारम्भ से अन्ततक तीव्र से तीव्रतम होती दिखाई देती है और ऐसा प्रतीत होता है मानों हम नाट्य-जगत में नहीं अपितु वास्तविक जीवन के क्षेत्र में इन व्यक्तिओं की अपनी २ आकांक्षाओं और उनके पारस्परिक घात-प्रतिघात का साक्षात्कार कर रहे हैं। ऐसा लगता है कि चन्द्रगुप्त और चाणक्य के युग और उसकी समस्त विशेषता में हमारी आंखों के सामने एक साथ ही झलक उठी हों। चाणक्य और चन्द्रगुप्त तो ऐतिहासिक, महापुरुष हैं, राक्षस और मलयकेतु की ऐतिहासिकता सम्भवतः हमारे ऐतिह्यविद् यदि अभी नहीं सिद्ध कर पाये तो भविष्य में कर ही दिखायेंगे। इन विशिष्ट व्यक्तित्वों के साथ इनके युग के इनके सहायकों के व्यक्तित्व की कल्पना भी, जिसे नाटककार की प्रतिभा यहां कर चुकी है, इतनी सजीव और सप्राण है कि इसके अस्तित्व में हमारा विश्वास दृढ़मूल हो जाता है।

इस नाटक में छोटे-बड़े कम से कम २९ चरितों का अभी अपनी २ विशेषताओं के साथ चित्रण किया गया है। चरित-चित्रण के अध्ययन की सुविधा की दृष्टि से इन चरितों का वर्गीकरण इस प्रकार किया जा सकता है:—

(१) **चाणक्य**—नन्द-साम्राज्य के संहारक और मौर्य-साम्राज्य के प्रतिष्ठापक के रूप में और उसके सहायक।

(२) **राक्षस**—मौर्य-साम्राज्य के शत्रु और नन्द-साम्राज्य के पुनरुद्धारक के रूप में और उसके सहायक।

(३) **चन्द्रगुप्त**—मौर्य-सम्राट्, जो अपनी प्रभुशक्ति को अपने प्रधानमन्त्री की मन्त्र-शक्ति की संरक्षकता में छोड़ कर 'धर्मार्थाविरोधेन कामं सेवेत। न निःसुखः स्यात्। समं वा त्रिवर्गमन्योन्यानुबन्धम्'-(अर्थशास्त्र १.७.६-८) के नियम का पालक एक राजर्षि है।

(४) **मलयकेतु**—एक पर्वतीय राकुमार, जो एक पराक्रमी-विजिगीषु तो अवश्य है किन्तु जिसे राजनय और राजतन्त्र का ज्ञान नहीं।

इस वर्ग-चतुष्टय के अनुसार इन चरितों का विश्लेषण इस प्रकार किया जा सकता है-

**चाणक्य—**

संस्कृत के नाटक-साहित्य में जितने भी नायक-चरित चित्रित हैं उनमें एक भी ऐसा नहीं जो मुद्राराक्षस के 'चाणक्य' के समान प्रभावोत्पादक और शक्तिशाली हो। संस्कृत के नाटककारों के द्वारा उद्भावित नायक-चरित का जो प्राचीन नाट्य-परम्परागत वर्ग-विभाग है उसमें यह चरित अपनी वैयक्तिक विशेषता और अलौकिकता के कारण, ऐसा प्रतीत होता है, समा नहीं सकता। यह चरित एक महान् नाटककार की महती कल्पना है। इस चरित के नाम से नाटक के नाम का सम्बन्धन होना भी इसकी एक विशेषता का ही परिचायक है। चाणक्य ही इस नाटक के घटना-चक्र का एक मात्र नियन्ता है किन्तु वह जो कुछ करता है अपने लिये नहीं, अपने स्वार्थभाव से नहीं अपितु चन्द्रगुप्त के लिये और मौर्य-साम्राज्य की दृढमूलता और सम्पन्नता के लिये। अर्थशास्त्र और सम्भवतः प्राचीन ऐतिह्य और प्राचीन कथा—परम्परा का चाणक्य भले ही एक महत्त्वाकांक्षी, महाक्रोधी, महानीतिज्ञ ब्राह्मण रहा हो किन्तु मुद्राराक्षण के चाणक्य में एक और विशेषता है और वह है उसकी 'निरीहता, निःस्वार्थमयता और लोकसंग्रह' की महाभावना। इसका यह गुण इसकी आत्मश्लाघाओं में नहीं अपितु इसके सम्पर्क में आने वाले जन-साधारण की भावनाओं में प्रकट होता है। चन्द्रगुप्त का कञ्चुकी कहता है—**'निरीहाणामीशस्तृणमिव तिरस्कारविषयः'** (३।१६) चाणक्य एक निरीह, वीतराग, लोकोत्तर राजनीतिज्ञ है। मौर्यसाम्राज्य का महामन्त्री राजाधिराज मन्त्री होते हुये भी अपने वैषयिक सुखभोग से

घटना-चक्र की चर्चा नहीं। मानवमात्र का कर्त्तव्य पुरुषार्थचतुष्टय की प्राप्ति है। जो नाटक का नायक होता है उसमें यह कर्त्तव्य-भावना असाधारणरूप में प्रबल और सक्रिय रहा करती है। इस दृष्टि से नाटक के नायक के शक्तिमान् और सक्रिय व्यक्तित्व को ध्यान में रखते हुये संस्कृत का नाटककार उसकी पंचविध अवस्थाओं, जो कि स्वभावतः मनुष्यमात्र के सक्रिय व्यक्तित्व की अवस्थायें है, का निरूपण और चित्रण किया करता है—ये पंचविध अवस्थायें ये हैं:—

पहली आरम्भ, दूसरी यत्न, तीसरी प्राप्त्याशा, चौथी नियताप्ति और पांचवीं फलागम। अङ्क का आरम्भ और अवसान इन अवस्थाओं के चित्रण के आरम्भ और अवसान पर निर्भर है। यदि एक २ अवस्था के लिये एक २ अङ्क मान लिये जांय तो एक नाटक में कम से कम पांच अङ्क होने चाहिये। किन्तु किसी एक अवस्था में उपक्रम और उपसंहार का भेद कर लेने पर अङ्क संख्या ६,७,८,९ और अधिक से अधिक दस तक संभव है।

अङ्क की एक और विशेषता है और वह है उसकी ऐसी समाप्ति जो आगे आने वाले अङ्क की रूप-रेखा की सूक्ष्म सूचना दे जाय। किसी अङ्क में अग्रिम अङ्क की सूचना की यह विशेषता नाट्यशास्त्रकारों की परिभाषा में 'बिन्दु' नाम से कही जाती है।

## (११) आकाशे—

संस्कृत नाटकों में 'आकाशोक्ति' भी नाटकीय वृत्त का एक प्रकार है। इसका लक्षण नाट्यशास्त्रकारों ने यह किया है:—

**'आकाशोक्तिः स्वयं प्रश्न-प्रत्युत्तरमपात्रकम्।**

अर्थात् रंगमंच पर अकेला कोई पात्र, अपने आप, विना किसी दूसरे पात्र के कुछ पूछ-ताछे, प्रश्न और उत्तर की प्रक्रिया से किसी बात को प्रकट करे तो उसका ऐसा करना 'आकाशे' इस संकेत के द्वारा सूचित किया जाता है और उसकी बात **'आकाशोक्ति'** **'आकाशभाषित'** इत्यादि कही जाती है।

## (१२) जनान्तिकम्—

इसकी परिभाषा है:—

**'त्रिपताकान्तरोऽन्येन जल्पोयस्तज्जनान्तिकम्।**

'त्रिपताक' कहते हैं हाथ की एक मुद्रा को—

**'ऊर्ध्वसर्वाङ्गुलिर्वक्रानामिकः करस्त्रिपताकः'—**

अर्थात् और अनामिका अंगुली को कुछ टेढ़ा रखते हुये एक हाथ की और अंगुलिओं को ऊपर उठाये रखना। इस मुद्रा का अभिप्राय है रंगमंच पर उपस्थित पात्रों में से किसी एक पात्र का किसी दूसरे पात्र को अपनी कोई बात न सुनाने का अभिनय करते हुये अन्य पात्रों को सुनाना। **'जननामेकस्यैव गोप्यत्वात् बहूनामन्तिकं भाष्यतया निकटं जनान्तिकम्।'** यह भी नाटकीय वृत्त के प्रपञ्च का एक प्रकार है।

## ( १३ ) कार्यावस्था—

संस्कृत नाटकों में नायक धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष-इन चारों पुरुषार्थों में से किसी एक पुरुषार्थ की प्राप्ति में सतत प्रयत्नशील तथा सफल चित्रित किया जाया करता है। नायक के इस रूप से चित्रण में, नाटककार उसकी मनोदशा का पांच क्रमिक अवस्थाओं में विश्लेषण किया करता है। ये अवस्थायें कार्य की अथवा उद्देश्य-प्राप्ति की अवस्थायें होती हैं जैसे कि पहली आरम्भावस्था, दूसरी प्रयत्नावस्था, तीसरी प्राप्त्याशावस्था, चौथी नियताप्ति की अवस्था और पांचवीं फलागम की अवस्था। इन्हीं को 'अवस्थापञ्चक' कहा करते हैं। 'मुद्राराक्षस' के नाटककार को नाटक में चरितचित्रण की इस व्यवस्था का शास्त्रीय तथा व्यावहारिक दोनों प्रकार का परिचय और अनुभव है। 'कार्योपक्षेपमादौ ( मुद्राराक्षस चतुर्थ अङ्क, तृतीय श्लोक) इत्यादि श्लोक में इसका सूक्ष्म संकेत नाटककार ने स्वयं किया है।

पहली अवस्था, जो 'आरम्भ' कही जाती है नाट्यशास्त्रकारों की परिभाषा में इस प्रकार की है—**'फलायौत्सुक्यमारम्भः'**। अर्थात् नायक के हृदय में अपने उद्देश्य की सिद्धि के लिये उपाय के प्रति उत्सुकता और इस उत्सुकता के अनुकूल कार्यशीलता का होना 'आरम्भ' है। उदाहरण के लिये 'मुद्राराक्षस' में इसके नायक चाणक्य के हृदय में, अपने उद्देश्य अर्थात् मौर्यसम्राट् चन्द्रगुप्त के साम्राज्य की स्थिरमूलता तथा सुखसमृद्धि की स्थापना के लिये राजनीति की पेचीदगी में आत्मोत्सर्ग करने की उत्कण्ठा और इस उत्कण्ठा के अनुसार भिन्न २ प्रकार की कूटचालों में भिन्न २ व्यक्तियों की नियुक्ति का जो वर्णन प्रारम्भ में ही हुआ है उसे 'आरम्भावस्था' का अभिव्यञ्जन कहेंगे।

दूसरी अवस्था 'यत्न' अथवा 'प्रयत्न' की अवस्था है। इसकी परिभाषा है—**'प्रयत्नो व्यापृतो त्वरा'** अर्थात् 'आरम्भ' में जो उत्सुकता है उसका उत्कट हो उठना 'प्रयत्न' को अवस्था है। 'आरम्भ' की अवस्था में तो नायक अपने उद्देश्य की सिद्धि के लिये अनेकों उपायों का संकल्प-विकल्प किया करता है किन्तु 'प्रयत्न' की अवस्था तब प्रारम्भ होती है जब किसी निश्चित उपाय को कार्यकर बनाने का दृढ़ संकल्प कर लेता है। उदाहरण के लिये मुद्राराक्षस का नायक चाणक्य पहले तो नाना प्रकार की उपाय-चिन्ता में ग्रस्त दिखाया गया है किन्तु बाद में एकमात्र अपने प्रतिस्पर्द्धी राक्षस को वश में करने के ही उपाय अर्थात् कूट-लेख ) के प्रयोग का निश्चय कर लेता है। यह उसकी प्रयत्नावस्था का चित्रण है जो कि नाटककार ने 'दुरात्मन् राक्षस ! **क्वेदानीं यास्यसि ?**' इत्यादि वाक्यों द्वारा कर दिखाया है।

तीसरी अवस्था **'प्राप्त्याशा'** की अवस्था है। इसका लक्षण यह है:—

**'फलसंभावना किञ्चित् प्राप्त्याशा हेतुमात्रतः ?**

इसका अभिप्राय यह है कि नाटक के नायक के कार्यसिद्धि के प्रतिउत्सुक किंवा प्रयत्नशील-हृदय में, जीवन की विषमपरिस्थितियों की मुठभेड़ में, जो उथल पुथल मचा करती है

और स्वभावतः मचनी भी चाहिये, उसे दमन करने की प्रवृत्ति और शक्ति का होना और इस आशा को कभी भी न छोड़ना कि विजय उसी की होगी। प्राप्ति अथवा प्रधान फल की आशा को इस प्रकार **'प्राप्त्याशा'** कहेंगे।

यदि हम संस्कृत के नाटकों में चरित-चित्रण की **'प्राप्त्याशा'** की अवस्था का मर्म समझ लें तो संस्कृत के नाटक क्यों **'सुखान्त'** होते हैं और प्राश्चात्य नाटक क्यों **'दुःखान्त'** अथवा ट्रेजेडी के रूप में रचे गये हैं, इसका रहस्य स्पष्ट समझ जायेंगे। संस्कृत के नाटककार नायक की **'प्राप्त्याशा'** को इस रूप में चित्रित करते हैं कि वह विषम परिस्थितियों की मुठभेड़ में भी विजयी होता दिखाई देता है इसका कारण जो कुछ भी हो, चाहे भाग्य की अनुकूलता में विश्वास हो, चाहे भाग्य को भी पौरुष से दबाते रहने का सामर्थ्य का उद्देश्य हो, चाहे ईश्वर को भी कर्मठ व्यक्तित्व के सहायक होने का सिद्धान्त हो, चाहे ऐसा प्रदर्शित करने में मानव आदर्श का प्रदर्शन हो या और जो कुछ हो, संस्कृत का नाटककार अपने नायक के चरित चित्रण को इसी प्रकार निभाया करता है। जब संस्कृत के नाटककारों को राम अथवा कृष्ण सरीखे महनीय व्यक्तित्वों का चरित-चित्रण अभिप्रेत है तब तो संस्कृत नाटकों का मङ्गलान्त अथवा मङ्गलमय होना स्वाभाविक ही है।

पाश्चात्य नाटककारों की यथार्थदृष्टि नाटक के नायक को सर्वथा विजयी नहीं देख सकती। पाश्चात्य नाटक नाटक के लिये रचे गये हैं, अभिनय कला के लिये निर्मित हुये हैं, इसलिये इनमें पुरुषार्थ की प्राप्ति का प्रदर्शन आवश्यक नहीं। इनमें तो नाटक के नायक की महत्त्वाकांक्षा, चाहे वह संहारात्मक हो, अतात्त्विक हो, अहितकर हो, अपुरुषार्थ-प्रचुर हो, का ही प्रदर्शन अपेक्षित है। संस्कृत के नाटकों में **'प्राप्त्याशा'** की अवस्था पाश्चात्य नाटकों में प्रदर्शित Conflict (द्वन्द्व-वाह्यद्वन्द्व तथा अन्तर्द्वन्द्व) के समानान्तर चला करती है। संस्कृत के नाटकों में द्वन्द्व का महत्त्व नहीं, द्वन्द्व की शान्ति का महत्त्व है; कुरुक्षेत्र का दृश्य उतना दर्शनीय नहीं जितना धर्म-विजय का। पाश्चात्य आलोचकों को यह बात खटका करती है। एक पाश्चात्य नाट्या-लोचकों का कहना है—'And the orientals have no vital drama because they are fatalists, because they do nat believe in that free will without the drama can not exist.' अर्थात् पौरस्त्य-भारतीय लोगों-के पास कोई शक्तिशाली नाटक नहीं क्योंकि वे दैववादी हैं, और उनका मनुष्य की उस स्वतन्त्र इच्छाशक्ति-उस पौरुष-पर विश्वास नहीं जिसके बिना नाटक का कोई अस्तित्व ही नहीं।' किन्तु वस्तुतः बात यह है कि संस्कृत के नाटककार, अपने समाज के आदर्शों के अनुसार, वा किंवा अन्तर्विद्रोह में पड़े मानव को उतना महत्त्व नहीं दिया करते जितना उस मानव को, जो वाह्य किंवा अन्तः कोप पर चाहे भाग्यवश हो अथवा पौरुष के द्वारा ही हो, विजयी हुआ करता है।

'मुद्राराक्षस' में 'प्राप्त्याशा' की यह अवस्था द्वितीय, तृतीय तथा चतुर्थ-इन तीनों अङ्कों में बड़ी सुन्दरता के साथ अभिव्यक्त हुई है। नाटक के नायक चाणक्य का प्रतिद्वन्द्वी राक्षस अपनी अमोघ राजनीतिक चालों को चल चुका है और पग पग पर चाणक्य के पराजित होने का भय है। चाणक्य की कूटनीति अपने प्रतिद्वन्द्वी की प्रत्येक चाल का मुंहतोड़ जवाब देती चल रही है। राक्षस चुप नहीं किन्तु उत्तरोत्तर हारते हुये भी अपनी हार स्वीकार नहीं करता और चाणक्य-चन्द्रगुप्त में फूट उत्पन्न करने की चाल चल डालता है जिसकी संभावना को पहले ही ताड़ कर चाणक्य उसका प्रतीकारोपाय भी सोच लेता है और अपनी चाल-बनावटी फूट-में बदल देता है जिसका सफल परिणाम निश्चिन्त होकर देखना ही उसका काम रह जाता है। इस प्रकार चाणक्य की 'प्राप्त्याशा' का चित्रण नाटककार ने बड़ी सतर्कता से किया है और स्वयं भी अपनी इस कला पर स्पष्ट संकेत किया है—

**'बीजानां गर्भितानां फलमतिगहनं गूढमुद्भेदयंश्च।'** ( मुद्राराक्ष ४-३ )

चौथी अवस्था 'नियताप्ति' कही जाती है। नाट्यशास्त्रकारों ने इसकी यह परिभाषा की है—**'नियताप्तिरुपायानां साकल्यात् कार्यनिर्णयः।'** अर्थात् अपने पौरुष अथवा भाग्य की साहाय्य-सम्पत्ति के द्वारा नायक के हृदय में अपनी सफलता की अवश्यं भाविता का जो निर्णय है उसे **'नियताप्ति'** कहते हैं। संस्कृत के नाटकों में **'प्राप्त्याशा'** की अवस्था का **'नियताप्ति'** में परिणत होना आवश्यक है और इसलिये आवश्यक है कि अन्त में सत्य की विजय आवश्यक है और धर्म की ही विजय अवश्यंभावी है।

पांचवी अवस्था का नाम 'फलागम' है। इसका लक्षण है—

**'साक्षाद्विष्टार्थसंभूतिर्नायकस्य फलागमः।'** फलागम का अभिप्राय है फल का आगम अथवा फल का पहुंचने लगना, उद्देश्य का पूर्ण होते अनुभव होना न कि फल का पहुंच जाना अथवा उद्देश्य का पूर्ण हो चुकना। ऐसा इसलिये क्योंकि नायक का फल भोग अथवा धर्म-अर्थ-काम और मोक्ष की प्राप्ति का आनन्द तो नाटक-प्रबन्ध का मुख्य उद्देश्य हुआ करता है जिसकी दृष्टि से नायक की आरम्भ-यत्न-प्राप्त्याशा-नियताप्ति-फलागम की पञ्चावस्था का नाटककार चित्रण किया करता है।

## (१४) अर्थ प्रकृति

संस्कृत के नाटकों का वृत्त अथवा कथावस्तु के प्रपञ्च की दृष्टि से एक और प्रकार का विश्लेषण किया जाता है जिसे 'अर्थ प्रकृति' का विश्लेषण कहते हैं। अर्थ प्रकृति का अभिप्राय, ऐसा प्रतीत होता है, लोग ठीक २ नहीं समझते-समझाते। नाट्यशास्त्र सम्बन्धी साहित्य भी इस सम्बन्ध में बहुत स्पष्ट नहीं है। जैसे कि यदि दश रूपककार का अर्थ प्रकृति के सम्बन्ध में यह विचार है—

तस्येतिवृत्तस्य किं फलमित्याह—

कार्यं त्रिवर्गस्तच्छुद्धमेकानेकानुबन्धि च।

धर्मार्थकामाः फलं तच्च शुद्धमेकैकमेकानुबन्धं द्व्यनुबन्धं वा।

तत्साधनं व्युत्पादयति—

स्वल्पोद्दिष्टस्तु तद्धेतुर्बीजं विस्तार्यनेकधा।
अवान्तरार्थविच्छेदे बिन्दुरच्छेदकारणम्॥
(सानुबन्धं पताकाख्यं प्रकारी च प्रदेशभाक्।)
बीजबिन्दुपताकाख्यप्रकरीकार्यलक्षणाः।
अर्थप्रकृतयः पञ्च ता एताः परिकीर्तिताः॥'

तो नाट्यदर्पणकार का यह—

'बीजं पताका प्रकरी बिन्दुः कार्यं यथारुचि।
फलस्य हेतवः पञ्च चेतनाचेतनात्मकाः॥'

'उपायस्वरूपापरिज्ञाने तद्विषयाणामारम्भादीनां स्वरूपपरिज्ञानासंभव इति उपायस्वरूपं व्युत्पाद्यते। यथारुचीति नैषामौद्देशिको निबन्धक्रमः सर्वेषामवश्यम्भावित्वं वा। फलस्य मुख्यसाध्यस्य हेतव उपायाः। इह हेतुर्द्विधा–अचेतनश्चेतनश्च। अचेतनोऽपि मुख्यामुख्यभेदाद्–द्विधा। मुख्यो बीजं तन्मूलत्वादितरेषाम्। अमुख्यस्तु कार्यम्। चेतनोऽपि द्विधा मुख्य उपकरणभूतश्च। मुख्यो बिन्दुः कार्यानुसन्धानरूपत्वात्। उपकरणभूतो द्विधा स्वार्थसिद्धियुतः पदार्थसिद्धिपरश्च। परार्थसिद्धिपरश्च पूर्वः पताका, अन्यः प्रकरीति। अत्र चाऽचेतनचेतनानां मध्ये बीजबिन्द्वोर्मुख्यत्वं सर्वव्यापित्वादिति।'

दोनों उपर्युक्त विचार-बिन्दुओं में बड़ा अन्तर है। दश रूपककार तो 'अर्थ प्रकृति'-पञ्चक और अवस्था-'पञ्चक' का परस्पर समन्वय मानने वाले हैं क्योंकि इनके अनुसार इस समन्वय में 'सन्धि-पञ्चक' रहा करता है जैसा कि उनका कथन है—

'अर्थप्रकृतयः पञ्च पञ्चावस्था समन्विताः।
यथासंख्येन जायन्ते मुखाद्याः पञ्चसन्धयः॥'

किन्तु नाट्यदर्पणकार के अनुसार 'अवस्था-पञ्चक' के साथ 'अर्थ प्रकृति-पञ्चक' का क्रमिक निबन्ध आवश्यक नहीं और न इस पर 'सन्धि पञ्चक' ही आधारित है। दश रूपककार ने अर्थ प्रकृति के कार 'कार्य' को धर्म-अर्थ और मोक्ष इस त्रिवर्ग के रूप में समझा है किन्तु नाट्यदर्पणकार के अभिप्राय से 'कार्य' नाटककार के मुख्य उद्देश्य अथवा नायक के प्रमुख प्रयोजन (क्योंकि यह एकान्ततः नाट्यदर्पण में भी स्पष्ट नहीं किया गया) का एक उपाय मात्र है और ऐसा उपाय है जो 'अचेतन-रूप' है दश रूपककार नाटक में पाचों अर्थ प्रकृतियों का सद्भाव अवश्यभावी मानते हैं किन्तु नाट्यदर्पणकार

दो ही अर्थ प्रकृतिओं अर्थात् बीज और बिन्दु का क्योंकि औरों का होना किसी नाटक-विशेष के लिये संभव है नाटक-मात्र के लिये नहीं।

मुद्राराक्षस का नाटककार नाट्यशास्त्र के इस 'अवस्था तक 'अर्थ प्रकृति'-विश्लेषण से परिचित है क्योंकि उसका यह कथन—

'कार्योपक्षेपमादौ तनुमपि रचयंस्तस्य विस्तारमिच्छन्
बीजानां गर्भितानां फलमतिगहनं गूढमुद्भेदयंश्च।
कुर्वन् बुद्धयाविमर्शं प्रसृतमपि पुनः संहरन् कार्यजातं
कर्त्ता वा नाटकानामिममनुभवति क्लेशमस्मद्विधो वा॥'

(मुद्राराक्षस ४-३)

स्पष्ट रूप से इसका प्रमाण है। वस्तुतः अवस्था-पञ्चक तथा अर्थ प्रकृति-पञ्चक के सम्बन्ध में जो अत्यन्त स्पष्ट तथा पर्याप्तरूपेण महत्त्व पूर्ण बात मुद्राराक्षस के उपर्युक्त कथन से प्रतीत होती है वह अन्य किसी भी नाट्यशास्त्रसम्बन्धी साहित्य के निर्देश से नहीं। 'मुद्राराक्षस' के अनुसार यह पता चलता है कि नाटककार का सम्बन्ध अवस्था पञ्चक तथा अर्थ प्रकृति-पञ्चक से है न कि नाटक के नायकका। नाटककार का उद्देश्य नाटक में रहा करता है न कि नायक का। नाटककार ही नायक का चरित उससे सम्बद्ध इतिवृत्त के निर्माण द्वारा प्रदर्शित करता है और वही अवस्था-पञ्चक तथा अर्थ प्रकृति पञ्चक का भी सूक्ष्म-विश्लेषण करते चलता है और इस विश्लेषण के प्रदर्शन और अभिव्यञ्जन में ही नाटक की सफलता रहा करती है।

पांच अर्थ प्रकृतियों में पहली अर्थ प्रकृति है 'बीज'। 'बीज' की परिभाषा यह है—

'स्तोकोद्दिष्टः फलप्रान्तो हेतुर्बीजं प्ररोहणात्।'

अभिप्राय यह है कि का नाटककार का नाटक-निर्माण एक रसाल-वृक्ष के आरोपण के समान है। जिस प्रकार किसी माली को भूमि तैयार करके बीज बोना, पानी-पटाना, पौधे के सीधे पनपने के लिये किसी बांस अथवा लकड़ी की सहायता का उपाय करना, साधारण रक्षण के लिये घेरा करना और अन्यान्य उपायों का उपयोग करना आवश्यक है उसी प्रकार नाटककार के लिये भी नाटक-वृक्ष का बीज बोना, बीज के पनपाने का प्रयत्न करना, अंकुर अथवा स्तंब रूप में आने पर उसे बढ़ते रहने के लिये कोई सहायक ढूँढ़ना, उसके लिये छोटी मोटी अन्य सहायताओं का पहुंचाना तथा पोषणोपयोगी अन्यान्य उपायों का प्रयोग करना अपेक्षित है। बीज तो सदा छोटा ही होता है किन्तु फल बहुत बड़ा। बिना बीज बोये तो फल निकल नहीं सकता। संस्कृत के नाटककार नायक-प्रतिनायक और उनके अन्यान्य सहायकों के शारीरिक अथवा मानसिक अथवा वाचिक कार्य-व्यापार के प्रदर्शन के रूप में विचित्र प्रकार का बीजन्यास किया करते हैं। उदाहरण के लिये मुद्राराक्षस के नाटककार ने, अपने नाटक-रुप वृक्ष का बीज,

प्रतिनायक राक्षस द्वारा उत्थापित राज-संकटों और राज्य-संकटों का सामना करने में सतत उत्साह-शील और प्रयत्न-शील नाटक के नायक चाणक्य के **'आः क एष मयि स्थिते चन्द्रगुप्तमभिभवितुमिच्छति बलात्। नन्दकुल-कालभुजगीं कोपानलबहल-लोलधूमलताम्। अद्यापि बध्यमानां वध्यः को नेच्छति शिखां मे॥'** इत्यादि उक्तियों में अभिव्यक्त व्यक्तित्व के प्रदर्शन के रूप में बोया है, बीज तो नाटकादि के इतिवृत्त का जो मुख्य-प्रयोजन है अर्थात् चरित-चित्रण जिसका प्रमुख उद्देश्य रसभावाभिव्यक्ति है, उसके प्रदर्शन का उपाय है। बीज नाना प्रकार का हो सकता है। कहीं तो नायक अथवा उसके सहायकों के व्यापार के रूप में, कहीं नायक पर आने वाले संकट के रूप में, कहीं नायक के अभ्युदय के उपक्षेप रूप में, कहीं, जैसे कि मुद्राराक्षस में ही, नायक के द्वारा अपने पर आने वाले संकट के निवारण के रूप में अथवा अन्य अनेक विचित्र रूप में संस्कृत नाटकों के इतिवृत्त के परम प्रयोजन का उपाय-यह बीज बोया जाया करता है। आमुख अथवा प्रस्तावना के बाद ही, नाटक-वृक्ष का यह बीज, जिसका अन्तिम फल नाटक-रस है, बोया हुआ रहता है।

'बीज' के बाद नाटक के इतिवृत्त के मुख्योद्देश्य के लिये 'बिन्दु' का निक्षेप परमावश्यक है। 'बिन्दु' का लक्षण यह है—

**हेतोश्छेदेऽनुसन्धानं बहूनां बिन्दुराफलात्।'**

यह लक्षण नाट्यदर्पणकार का है। किन्तु नाट्यदर्पणकार की इस लक्षण-वाक्य की यह व्याख्या—

**'उपायानुष्ठानस्यावश्यकर्त्तव्यादिना व्यवधाने सति नायक-प्रतिनायकामात्यादीनां यदनुसन्धानं ज्ञानमसौ ज्ञानविचारणफललाभोपायत्वाद्बिन्दुः। सर्वव्यापित्वाद्वा जले तलबिन्दुरिव बिन्दुः। आफलादिति बीजवद् समस्तेतिवृत्तव्यापकत्वमाह। केवलं बीजं मुखसन्धेरेव प्रभृति निबध्यते, बिन्दुस्तु तदनन्तरमिति। इह तावन्नायक-सहायोभयेभ्यस्त्रिधाफलसिद्धिः। तत्र सर्वेषामपि स्व-स्वव्यापारविच्छित्तावनुसन्धानात्मा बिन्दुर्निबध्यते। यथा च नायकेन प्रतिपक्षेतिवृत्तमनुसन्धीयते, तथा प्रतिपक्षेणापि नायकस्येतिवृत्तमनुसन्धीयते। अत एव बहूनामित्युपात्तम्।'**

इस बात को स्पष्ट नहीं कर पाती, क्योंकि प्राचीन परम्परा से ही इस सम्बन्ध में कोई स्पष्ट निर्देश नहीं मिलता, कि 'बिन्दु' का निक्षेप नाटककार की नाट्य-कला से किस प्रकार सम्बद्ध है। बीज, बिन्दु इत्यादि पारिभाषिक शब्द भरतमुनि के नाट्यशास्त्र के संभवतः पहले के ही शब्द हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि उद्यान-कला के ही आधार पर नाट्य-कला की कल्पना की गयी होगी और बीज, बिन्दु इत्यादि शब्द नाट्य-कला के पारिभाषिक शब्द निश्चित कर लिये होंगे। बीज का अभिप्राय, जैसा कि हम पहले

बता चुके हैं, नायक की अपने उद्देश्य की सिद्धि में कार्यारम्भ की उत्सुकता और तत्सम्बन्धी व्यापार से है जिसे नाटककार अपने नाटक के इतिवृत्त के रूप में भिन्न २ ढंग से बोया करता है और इस दृष्टि से 'बिन्दु' का अभिप्राय होगा नाटककार का अपने नाटक के विविध वृत्त को इस रूप से प्रस्तुत करना जिसमें 'बीज' के रूप में पूर्व-निक्षिप्त इतिवृत्त सामाजिक के मानस-पटल पर केवल सुरक्षित ही न रहे अपितु उत्तरोत्तर अन्य वृत्तों से परिपुष्ट होते हुये नायक के फलागम के वृत्त के रूप में प्रकट हो जाय। 'बीज' को मुख्य अचेतन हेतु और 'बिन्दु' को चेतन तथा मुख्य हेतु मानलेने से, जैसा कि नाट्यदर्पणकार और उनकी प्राचीन-परम्परा के विश्लेषण में प्रतीत होता है, यह भ्रम उत्पन्न हो जाता है कि नाटककार की इतिवृत्त-रचना तथा चरित-चित्रण की कला के विश्लेषण के ये तत्त्व हैं या नाटक के नायक की कार्यसिद्धि के उपाय। यहां बात यही समझ में आती है कि जिस प्रकार किसी क्ष के बीज को बोने के बाद पानी पटाना अत्यन्त आवश्यक है जिससे उत्तरोत्तर उसकी वृद्धि का अनुसंधान होता रहे उसी प्रकार नाटक में इतिवृत्त-रचना के विचित्र आरम्भ को आगे आने वाले घटना-चक्र की इस प्रकार की रचना से सम्बद्ध करना जिससे उसका विच्छेद न हो सके और साथ ही साथ उत्तरोत्तर उसकी प्रगति भी होती रहे। मुद्राराक्षसनाटक में 'कपट-लेख' की घटना योजना नाटककार की बिन्दु-निक्षेप कला का एक सुन्दर उदाहरण है। इस घटना की योजना से चाणक्य नायक की आगामी संकटों के निवारण से सम्बन्ध रखने वाली बीज-भूत घटना सर्वथा परिपुष्ट हो गयी है।

तीसरी अर्थप्रकृति का नाम 'कार्य' है। दशरूपककार ने तो "कार्यं त्रिवर्गः" की अपनी परिभाषा से कुछ ऐसा कर दिया है कि इसे 'अर्थ प्रकृति' कहना भी असंगत ही लगता है। 'कार्य' को यदि हम अर्थ प्रकृति-पञ्चक का एक प्रकार मानें क्योंकि और कुछ तो यह है नहीं, तब, इसका अभिप्राय नाट्यदर्पणकार की परिभाषा में ही ठीक ठीक समझ में आसकता है। नाट्यदर्पणकार की परिभाषा यह है—

**'साध्ये बीजसहकारी कार्यम्।'**

जिसका अभिप्राय इन शब्दों में नाट्यदर्पणकार ने स्वयं प्रकट किया है—

**'प्रधान-नायक-पताकानायक-प्रकरीनायकैः साध्ये प्रधानफलत्वेनाभिप्रेते बीजस्य प्रारम्भावस्थोपक्षिप्तस्य प्रधानोपायस्य सहकारी सम्पूर्णतादायी सैन्य-कोश-दुर्ग-सामाद्युपायलक्षणो द्रव्य-गुण-क्रियाप्रभृतिः सर्वोऽर्थश्चेतनैः कार्यते फलमिति कार्यम्। अयमत्रोपायानां निबन्धसंक्षेपः—सहायानपेक्षाणां नायकानां वृत्ते बीज-बिन्दु-कार्याणि त्रय एवोपायाः, सहायापेक्षाणां तु पताकाप्रकरीभ्यामन्यतरया वा सह पञ्च चत्वारो वेति।'**

यद्यपि इस अभिप्राय-प्रकाशन में भी यह संदेह बना ही हुआ है कि नायक के द्वारा प्रयुक्त सैन्यादि विविध उपायों को 'कार्य' कहते हैं अथवा नाटककार के द्वारा इनसे

सम्बद्ध घटना की रचना को। वस्तुतः 'कार्य' भी नाटककार की नाटकनिर्माण-कला से ही सम्बन्ध रखता प्रतीत होता है और इसकी योजना में नाटककार का जो अभिप्राय होता है वह है नाटक के चरितों का नाटक के घटना-चक्र को प्रभावित करते प्रतीत होना। मुद्राराक्षस की प्रमुख बीजभूत घटना इस प्रकार की अनेकों घटनाओं को प्रभावित करती है तथा इनके द्वारा भी प्रभावित होती चलती है जिन्हें 'कार्य' कह सकते हैं। उदाहरण के लिये अमात्य राक्षस द्वारा चन्द्रगुप्त को उत्तजित करने की घटना प्रतिनायक का 'कार्य' हुआ और चाणक्य द्वारा इस घटना की संभावना देख 'बनावटी झगड़ा खड़ा करने की घटना नायक का 'कार्य' हुआ। किन्तु वस्तुतः इन घटनाओं को नाटक के मुख्य इतिवृत्त से सम्बद्ध कर देना नाटककार की नाट्य-रचना का ही 'कार्य' कहना चाहिये। जिस प्रकार केवल बीज बो देने और पानी पटाते रहने से ही फल की आशा नहीं हो सकती उसी प्रकार केवल बीजभूत वृत्त और विन्दुभूत वृत्तों की संघटना से ही नाटक की वस्तु-रचना का उद्देश्य नहीं सिद्ध हो सकता। नाटक की वस्तु-रचना, जिसमें नायक का चरित उत्तरोत्तर अभिव्यक्त होता रहे और इसके साथ सामाजिकों के हृदय सम्बाद से रसास्वाद भी उत्तरोत्तर सुलभ होता रहा, तब तक सुसंश्लिष्ट नहीं हो सकती जब तक नाटककार वाह्य किं वा आभ्यन्तर अन्यान्य परिस्थितियों के प्रभाव और तत्सम्बन्धी घटना-का भी गुम्फन न किया करे। इतिवृत्त के प्रपञ्च अथवा विस्तार का इस प्रकार 'कार्य' भी एक अत्यन्त आवश्यक उपाय है।

अब इन तीनों अर्थप्रकृतियों के बाद दो अर्थ प्रकृतियां बच रहीं जिन्हें क्रमशः 'पताका' और 'प्रकरी' कहा गया है। 'पताका' की परिभाषा दशरूपककार ने ऐसी की हैः—

**'सानुबन्धं पताकाख्यम्'**

अर्थात् पताका नाटकों में इस प्रकार का प्रासंगिक वृत्त है जो मुख्य अथवा आधिकारिक वृत्त से दूर तक सम्बन्ध रखता प्रतीत होता है। दशरूपककार ने इसीलिये कहा है--**'दूरं यदनुवर्तते प्रासङ्गिकं सा पताका सुग्रीवादिवृत्तान्तवत् पताके वाऽसाधारणनायकचिह्नवत्तदुपकारित्वात्।'** किन्तु इसके सम्बन्ध में नाट्यदर्पणकार का ऐसा कथन है :—

**'आविमर्शं पताका चेच्चेतनः स परार्थकृत्।'**

जिसका व्याख्यान उन्होंने ऐसा किया है:--

**'स्वार्थाय प्रवृत्तो यो हेतुश्चेतनः परस्य प्रधानस्य प्रयोजनं सम्पादयति स प्रसिद्धिप्राशस्त्यहेतुत्वात् पताकेव पताका। सुग्रीव विभीषणादिर्हि रामादिनोपक्रियमाणो रामादेरात्मनश्चोपकाराय भवन् रामादेः प्रसिद्धिं प्राशस्त्यं च सम्पादयति। चेदिति यदि फलसाधने साहाय्यापेक्षाणां नायकानां वृत्तं निबध्यते तदा पताका भवति, न तु स्वपराक्रमबहुमानिनामिति। एवं प्रकर्यपि।'**

अब यहां दो प्रकार के विचार स्पष्ट प्रतीत हो रहे हैं। दशरूपककार ने तो 'पताका' तथा 'प्रकरी' को प्रासङ्गिक-वृत्त का ही दो प्रकार माना है किन्तु नाट्यदर्पणकार ने नायक के सहायक ( यदि सहायक आवश्यक हो )को तथा उससे सम्बद्ध वृत्त को पताका कहा है क्योंकि बिना ऐसा कहे पताका को 'अर्थप्रकृति' का प्रकार नहीं माना जा सकता। नाट्य-दर्पणकार तथा अभिनवगुप्त पादाचार्य की विचार-धारा के अनुसार प्रत्येक नाटक में 'पताका' और 'प्रकरी' का होना आवश्यक नहीं, किन्तु दशरूपककार ने प्रत्येक नाटक में इनकी स्थिति मान रखी है। इन दोनों विचार-धाराओं में अभिनवगुप्तपादाचार्य तथा इस सम्बन्ध में उनके अनुयायी नाट्यदर्पणकार की विचार-धारा अधिक युक्तियुक्त तथा औचित्यपूर्ण लगती है।

मुद्राराक्षस का नायक एक ऐसा अलौकिक व्यक्ति है जो अपनी राजनीतिक प्रतिभा को **'सेनाशतेभ्योऽधिका'** मानकर कुछ करता है। भला ऐसे नायक के ऊपर निर्मित नाटक में 'पताका' का कहां स्थान ? और 'प्रकरी' का कहां अवसर ? किन्तु मुद्राराक्षस के प्राचीन टीकाकार श्रीढुण्ढिराज ने तथा उनके अनुसरण किंवा अनुकरण के आधार पर लिखी गयीं मुद्राराक्षस की संस्कृत-व्याख्याओं तथा अंग्रेजी-व्याख्याओं के लिखने वालों ने इस नाटक में 'पताका' और 'प्रकरी' की रचना भी देख ली है। यह केवल एक भ्रम है और दशरूपककार के सिद्धान्त का अनुचित अनुसरण है। दशरूपककार का सिद्धान्त यदि 'रत्नावली' में लागू है तो मुद्राराक्षस में भी अवश्य ही लागू हो-युक्तियुक्त नहीं प्रतीत होता।

प्रकरी भी 'अर्थ प्रकृति-पञ्चक' का ही पांचवा अंग है। प्रकरी कहते हैं—'प्रकरी च प्रदेशभाक् ( वृत्तम् ) दशरूपक' अर्थात् नाटक में आये हुये उस प्रासंगिक वृत्त को जो आधिकारिकवृत्त के साथ थोड़ी दूर तक ही सम्बद्ध हो। दशरूपककार इसी लिये कहते हैं:-

**'यदल्पं सा प्रकरी श्रमणादिवृत्तान्तवत्।'**

अर्थात् राम सम्बन्धी इतिवृत्त वाले नाटक में शबरी का वृत्तान्त 'प्रकरी' हुआ क्योंकि सुग्रीव वृत्तान्त के समान यह लम्बा नहीं हैं और दूर तक राम वृत्तान्त से सम्बद्ध भी नहीं है। नाट्यदर्पणकार ने 'प्रकरी' की जो परिभाषा की है वह यह है:—

**'प्रकरी चेत् क्वचिद्भावी चेतनोऽन्य प्रयोजनः।'**

जिसका अभिप्राय है—

**'क्वचिद्भावी वृत्तैकदेशव्यापी, अन्यस्य मुख्यनायकस्यैव प्रयोजनं यस्य स चेतनः सहकारी प्रकर्षेण स्वार्थानपेक्षया करोतीति प्रकरी। औणादिके इ प्रत्यये संज्ञाशब्दत्वेन स्त्रीत्वम्। यथा रामप्रबन्धेषु जटायुः। चेदित्यनेन पताकावदन-वश्यम्भावित्वमाह। क्वचिद्भावित्वात् स्वार्थनिरपेक्षत्वाच्च पताकातो भेद इति।'**

अब नाट्यदर्पणकार की दृष्टि में 'प्रकरी' का अभिप्राय नाटक के मुख्यवृत्त से सम्बद्ध अल्प-वृत्त से नहीं अपि तु निरपेक्ष रूप से नायक के किसी परमसहायक से है। किन्तु

नाट्यदर्पणकार ने यह तो निस्संदिग्ध रूप से स्पष्ट कर दिया है कि प्रत्येक नाटक में प्रकरी की आवश्यकता नहीं। दशरूपककार के अनुसार प्रत्येक नाटक में प्रकरी अपेक्षित है। रामकाव्य अथवा राम-नाटक में शबरी की घटना की योजना तो 'प्रकरी' होगी ही क्योंकि इसके द्वारा राम के चरित की उदात्तता और भी चमक उठती है किन्तु 'मुद्राराक्षस' में इसके अद्यावधि समस्त टीकाकारों, व्याख्याकारों अथवा आलोचनाकारों के द्वारा राक्षस और करभक के सम्वादवृत्तान्त को 'प्रकरी' मान लेना आश्चर्यजनक सा ही प्रतीत होता है। यदि टीकाकार चन्द्रगुप्त को ही मुद्राराक्षस का नायक मान लें क्योंकि ढुण्ढिराज से लेकर अब तक के प्रत्येक टीकाकार ऐसा ही करते चले जा रहे हैं तब भी अमात्यराक्षस और उसके गुप्तचर करभक के परस्पर सम्वादरूप छोटे कथानक को 'प्रकरी' कैसे माना जा सकता है क्योंकि 'शबरी' और 'जटायु' भले ही राम के सहायक हों और उनका वृत्त राम सम्बन्धी नाटकों में 'प्रकरी' रहा करे किन्तु राक्षस और गुप्तचर की सम्वाद-कथा किस प्रकार 'प्रकरी' हो सकती है जब कि राक्षस चन्द्रगुप्त का सहायक नहीं अपि तु विध्वंसक है। वस्तुतः बात तो यह है कि इस नाटक में अनावश्यक होने से 'प्रकरी' रूप अर्थप्रकृति है ही नहीं।

## (१५) 'सन्धि' तथा सन्धि-पञ्चक

संस्कृत के नाटकों को 'पञ्च सन्धि समन्वित' कहा गया है। यहां प्रश्न उठता है कि सन्धि क्या है? इसका उत्तर दशरूपककार ने जो दिया है वह यह है—

**'अन्तरैकार्थसंबन्धः सन्धिरेकान्वये सति।'**

इसका अभिप्राय दशरूपक के व्याख्यान 'अवलोक' के रचयिता ने जो प्रकट किया है वह है—

**'एकेन प्रयोजनेनान्वितानां कथांशानमवान्तरैकप्रयोजनसम्बन्धः संधिः'**। अर्थात् नाटकके इतिवृत्त की विविध कथाओं का गौण किंवा मुख्य प्रयोजन-सम्बन्ध से परस्पर संबद्ध अथवा संश्लिष्ट होना। इस सम्बन्ध में नाट्यदर्पणकार की परिभाषा यह है—

**'सन्धयो मुख्यवृत्तांशाः पञ्चावस्थानुगाः क्रमात्।'**

जिसका अर्थ उन्होंने यह बताया है:—

**'मुख्यस्य स्वतन्त्रस्य महावाक्यार्थस्यांशाः भागाः परस्परं स्वरूपेण चाङ्गैः सन्धीयन्त इति सन्धयः अवस्थाभिः प्रारम्भादिभिरनुगता अनुयाता अवस्थासमाप्तौ समाप्यन्त इत्यर्थः, अवस्थानां च ध्रुवभावित्वात् सन्धयोऽपि पञ्चावश्यं भाविनः। क्रमादिति मुख्याद्युद्देशक्रमेणाऽवस्थाक्रमेण च निबध्यन्ते। इह तावत् प्रबन्ध-निबन्धनीयोऽर्थोऽवस्थाभेदेन पञ्चभिर्भागैः परिकल्प्यते। एकैकश्च भागो द्वादश-त्रयोदशेत्यादिरूपयाऽङ्गसंख्यया विभज्यते।**

तात्पर्य यह है कि नाटक में पांच संधिओं का होना इसलिये आवश्यक हैं क्योंकि

पांच अवस्थाओं होना आवश्यक है। 'सन्धि' का सीधा अर्थ है नायक निवद्ध अर्थराशि का परस्पर किंवा अपने अङ्गों से संघटित होना।

सन्धि के सम्बन्ध में भी एक विचार नाट्यशास्त्रकारों का नहीं है। दशरूपककार के अनुसार तो सन्धि-योजना की प्रक्रिया यह है:—

'अर्थप्रकृतयः पञ्च पञ्चावस्थासमन्विताः।
यथासंख्येन जायन्ते मुखाद्याः पञ्चसंधयः॥'

अर्थात् अर्थ प्रकृति-पञ्चक और अवस्था-पञ्चक का क्रमशः परस्पर अन्वित उपनिवन्ध सन्धि-पञ्चक के रूप में प्रकट होता है। किन्तु नाट्यदर्पणकार सन्धि-पञ्चक के लिये, पांचों अवस्थाओं का उपनिवन्ध आवश्यक मानते हैं पांचों अर्थप्रकृतियों का नहीं जैसे कि हम पहले ही दिखा चुके हैं।

सब से प्रथम जो सन्धि है उसे 'मुख सन्धि' कहा जाता है। 'मुख सन्धि का यह लक्षण है:—

'मुखं प्रधानवृत्तांशो बीजोत्पत्तिरसाश्रयः॥'

अर्थात् 'प्रारम्भावस्था भावित्वात् प्रधानवृत्तस्य भागो मुखमिव मुखम्। बीजोत्पत्तेर्मुख्योपायोपक्षेपस्य रसानां च शृङ्गारादीनामाश्रयोऽवतरणं यत्र। प्रारम्भोपयोगी यावानर्थराशिः प्रसक्तानुप्रसक्त्या विचित्ररससन्निवेशस्तावान् मुखसन्धिरित्यर्थः।'

तात्पर्य यह हुआ कि रसभावादि से रमणीय किवा प्रारम्भावस्थोपयुक्त नाटक की अर्थराशि जो नाटक के मुख के समान पहले झलके 'मुखसन्धि' है।

दूसरी सन्धि 'प्रतिमुख' सन्धि है। प्रतिमुख की परिभाषा यह है—

'प्रतिमुखं कियल्लक्ष्यबीजोद्घाटसमन्वितः।'

अर्थात् प्रतिमुख सन्धि वह सन्धि है जिसमें प्रयत्नावस्था के निरूपण के द्वारा मुख-सन्धि में निक्षिप्त बीज का उद्घाटन किया जाया करता है।

तीसरी सन्धि का नाम 'गर्भ सन्धि' है जिसका लक्षण है:—

'बीजस्यौन्मुख्यवान् गर्भो लाभालाभगवेषणैः।'

अभिप्राय यह है कि गर्भसन्धि में प्राप्त्याशा की अवस्था का प्रकाशन किया जाया करता है। इस में नायक फल की संभावना करते हुये दिखाई देता है न कि फल का निश्चय।

चौथी सन्धि 'विमर्श' अथवा 'अवमर्श' सन्धि है। विमर्श की परिभाषा यह है'—

'उद्भिन्न साध्यविघ्नात्मा विमर्शो व्यसनादिभिः।'

अर्थात् नियताप्ति की अवस्था से समन्वित नाटक का जो मुख्य वृत्तांश है वह 'विमर्श सन्धि' कहा जाता है। पांचवी सन्धि निर्वहण-सन्धि है। इसकी परिभाषा है—

'सबीजविकृतावस्था नानाभाग मुखादयः।
फलसंयोगिनो यस्मिन्नसौ निर्वहणं ध्रुवम्॥'

अर्थात् जिस सन्धि को निर्वहण सन्धि कहते हैं वह नाटक का ऐसा प्रधानवृत्तांश है जिसमें फलागम की अवस्था निरूपित हुई हो और जो कि रसभाव-रमणीय हो।

## (१६) सन्ध्यङ्ग—

नाटकों में ६४ सन्ध्यङ्ग माने गये हैं। मुद्राराक्षस के टीकाकार श्री ढुण्ढिराज ने अपनी टीका में इन सब को ढूंढ़ कर दिखाने का व्यर्थ प्रयास किया है। इस सम्बन्ध में यह बात ध्यान में रखनी चाहिये कि नाटककार तो नाटक की रचना किया करता है न कि ६४ सन्ध्यङ्गों का क्रमशः निरूपण। इन सन्ध्यङ्गों का भी किसी नाटक में क्रमशः प्रयुक्त होना कोई आवश्यक नहीं और ऐसा भी आवश्यक नहीं कि सब के सब प्रयुक्त ही हों। एक ही किसी अंग को नाटककार, अपनी इच्छा से, अपने नाटक की आवश्यकता देखकर, एक से अधिकवार प्रयुक्त कर सकता है। सन्ध्यङ्ग की योजना के सम्बन्ध में यह सिद्धान्त स्मरण रखना चाहिये—

**'सर्वं सन्धीनां चाङ्गानीतिवृत्ताऽविच्छेदार्थमुपादीयन्ते। इतिवृत्तस्याविच्छेदश्च रसपुष्ट्यर्थः, विच्छेदे हि स्थायादेस्त्रुटितत्वात् कुतस्त्यो रसास्वादः? ततो रस-विधानैकतानचेतसः कवेः प्रयत्नान्तरानपेक्षं यदङ्गमुज्जृम्भते तदेवोपनिवद्धं सहृद-यानां हृदयमानन्दयति। अङ्गानि च स्थायि—विभावानुभाव—व्यभिचारिरूपाणि द्रष्टव्यानि। अमीषां च स्वसन्धौ सन्ध्यन्तरे च योग्यतया निबन्धः।'**

अर्थात् संस्कृत के नाटककार की तो कला इतिवृत्त-रचना द्वारा चरित चित्रण और चरित चित्रण द्वारा रसभावाभिव्यक्ति है और इस दृष्टि से किसी नाटक में सन्धि-सन्ध्यङ्ग घटन स्वयं हुआ करता है। यदि नाटककार अपने नाटक पर ध्यान दे तो सन्धि-सन्ध्यङ्ग स्वयं बनते जायँगे किन्तु यदि वह सन्धि-सन्ध्यङ्ग-योजना पर ध्यान दे जैसा कि कतिपय असमाहित चित्त संस्कृत नाटककारों ने किया है, तो नाटक-निर्माण तो नहीं हो सकता, सन्धि-सन्ध्यङ्ग की उदाहरण-माला भले हो बन जाय।

## (१७) प्रवेशक—

प्रवेशक की परिभाषा दश रूपककार ने ऐसी की है—

**'वृत्तवर्तिष्यमाणानां कथांशानां निदर्शकः।**
**संक्षेपार्थस्तु विष्कम्भो मध्यमात्रप्रयोजितः॥**
**तद्वदेवानुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः।**
**प्रवेशोऽङ्कद्वयस्यान्तः शेषार्थस्योपसूचकः॥'**

अभिप्राय यह है कि नाटक में 'दृश्य' और 'सूच्य' दो प्रकार के वस्तु-विचार होते हैं। 'दृश्य' तो वह है जो रसभाव-सान्द्र होने के कारण अभिनेय हो और 'सूच्य' वह जो रसभावरहित हो किन्तु आवश्यक हो। अब नाटक में जो वस्तु 'सूच्य' हो उसकी सूचना

के लिये जो उपाय है उसे 'अर्थोपक्षेपक' कहते हैं, यह 'अर्थोपक्षेपक पांच प्रकार का है—विष्कम्भक, चूलिका, अङ्कास्य, अङ्कावतार और प्रवेशक। विष्कम्भक और प्रवेशक दोनों का उद्देश्य एक ही है अर्थात् वृत्त अथवा अतीत और वर्तिष्यमाण अथवा भावी घटनाओं की संक्षिप्त सूचना देना। दोनों में अन्तर यह है कि विष्कंभक में तो मध्यम श्रेणी के पात्र आते हैं और प्रवेशक में अवर श्रेणी के। मुद्राराक्षस के चतुर्थ अङ्क के प्रारम्भ में जीवसिद्धि और क्षपणक का संवाद प्रवेशक है जिसके द्वारा अङ्क का अवतार किया गया है। इसी प्रकार पञ्चम अङ्क में भी सिद्धार्थक और सुसिद्धार्थक का संवाद प्रवेशक है जिसके द्वारा चतुर्थ तथा पंचम अङ्क का संधान और पञ्चम अङ्क का अवतरण हुआ है।

### (१८) भरतवाक्य—

संस्कृत नाटकों का आरम्भ नान्दी संगीत से और अन्त भरतवाक्य-संगीत से हुआ करता है। ऐसी प्राचीन परम्परा चली आ रही है। नान्दी को तो मुखसन्धि का अंग नहीं माना जाता किन्तु भरतवाक्य को निर्वहणसन्धि का वह अंग माना जाता है जिसे 'प्रशस्ति' कहते हैं। 'प्रशस्ति' की परिभाषा है:—

**प्रशस्तिः शुभशंसना'**

अर्थात् जगत् के कल्याण की आशंसा अथवा सद्भावना का प्रकाशन। नाटक का नायक अथवा अन्य कोई पात्र इस 'भरतवाक्य' का संगीत के साथ पाठ करता है।



## मुद्राराक्षस में प्रयुक्त प्राकृतिक भाषा के सम्बन्ध में

(१) नाट्यशास्त्र की प्राचीन परम्परा से यह सिद्ध है कि संस्कृत के नाटकों में प्राकृतभाषा का प्रयोग अपेक्षित है और मुख्यतया दो प्रकार की प्राकृत अर्थात् महाराष्ट्री और शौरसेनी का व्यवहार हुआ करता है। महाराष्ट्री प्राकृत का प्रयोग तो पद्यभाग में तथा शौरसेनी का प्रयोग गद्यभाग में दिखाई देता है।

(२) 'संस्कृत' और प्राकृत' शब्द किसी भी भाषा के दो स्वरूपों का परिचय देते हैं। किसी भाषा का संस्कृत स्वरूप तो वह है जो उसके साहित्यकार प्रयोग में लाया करते हैं और प्राकृत वह जो सर्वसाधारण के व्यवहार में है। प्राकृत भाषा के सम्बन्ध में यह धारणा कि संस्कृत भाषा की विकृति ही प्राकृत है ठीक नहीं। वस्तुतः बात इससे उलटी है क्योंकि प्राकृत भाषा का ही संस्कार उसे संस्कृत रूप दिया करता है। प्राकृत भाषा के कई रूप हमारी भाषा के इतिहास में दिखाई देते है। वेद-कालीन जनसमाज की भाषा, भगवान् बुद्ध तथा भगवान् महावीर की भाषा तथा समकालीन समाज की भाषा प्राकृत नहीं तो और क्या है। भारतीय भाषा के इतिहास में भारत की प्राकृत भाषा के इस प्रकार प्राचीन, माध्यमिक तथा नवीन ये तीन रूप-भेद किये गये हैं जो सर्वथा युक्तिसंगत हैं।

(३) प्राकृत भाषा के अनुशासन की भी परम्परा प्राचीन है। प्राकृत भाषा का सर्वप्रथम व्याकरण वररुचि का 'प्राकृत प्रकाश' है जिसका समय तीसरी-चौथी शताब्दी माना जाता है। 'प्राकृत प्रकाश' पर सर्वप्रथम टीका छटवीं-सातवीं शताब्दी में लिखी गई जिसके लेखक 'कात्यायन' कहे जाते हैं। इस पर सातवीं-आठवीं शताब्दी में भी व्याख्या हुई जिसके रचयिता भामह माने जाते हैं।

(४) प्राकृत भाषा के व्याकरण वस्तुतः संस्कृत भाषा के व्याकरण के आधारपर ही लिखे गये हैं। इसलिये संस्कृत व्याकरण की प्रक्रिया ही प्राकृत व्याकरण में लागू की गई है।

**(५) संस्कृत भाषा और प्राकृत भाषा के स्वरों में भेदः**—प्राकृत भाषा के स्वर वे ही हैं जो संकृत भाषा के हैं। केवल ये स्वर प्राकृत भाषा में नहीं हैं-ऋ, ॠ, ऌ, ॡ, ऐ और औ।

(क) 'ऋ' स्वर 'रि' अ, इ अथवा उ में परिवर्त्तित हो जाया करता है जैसे कि ऋण-रिण, कीदृश-केरिस, तृण-तण, दृष्टि-दिठ्ठि, पृथिवी-पुहवी।

(ख) 'ऐ' बहुधा ए, अइ, इ अथवा ई के रूप में बदल जाता है जैसे कि, कैलाश-केलास, दैत्य-दइच्च, सैन्धव-सिन्धव, धैर्य-धीर।

(ग) 'औ' के स्थान पर ओ, अउ और उ का व्यवहार दिखाई देता है जैसे कि कौमुदी कोमुई, पौर-पउर, सौन्दर्य-सुन्देर।

(घ) कहीं-कहीं 'उ' 'ओ' हो जाता है जैसे कि पुस्तकः—पोत्थओ और कहीं-कहीं 'ओ' के बदले 'उ' हो जाया करता है। जैसे कि शोणोत्तरे-सोणुत्तरे।

(ङ) कहीं-कहीं 'इ' तथा 'ई' 'ए' के रूप में बदल जाते हैं जैसे कि सिन्दूर-सेन्दूर, नीड-णेड्ड और कहीं 'ए' का परिवर्त्तन 'इ' में हो जाता है जैसे कि-एकैक-इकीक।

(च) दीर्घस्वर, यदि उसके आगे संयुक्ताक्षर हो तो, ह्रस्व हो जाता है जैसे कि मार्गः-मग्गो।

(छ) जब संयुक्ताक्षर एक व्यञ्जन के रूप में परिवर्त्तित होता है तो उसका पूर्ववर्त्ती स्वर दीर्घ हो जाता है जैसे कि जिह्वा-जीहा।

(ज) अनुस्वार के लुप्त होने पर पूर्वस्वर दीर्घ कर दिया जाता हैं-सिंह-सीह

**(६) प्राकृत के असंयुक्त व्यञ्जन और उनके रूप—**

(क) क, ग, च, ज, त, द, प, य और व इन व्यञ्जनों का प्रायः लोप हो जाया करता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| मुकुल— | मउलो | मद— | मओ |
| सागर— | साअरो | कपि— | कई |
| वचन— | वअणं | नयन— | णअणं |
| रजत— | रअदं | | |
| कुल— | कअं | दिवस— | दिअहो |

इसके अपवाद भी हैं जैसे कि 'क' का 'ह' हो जाना—स्फटिक-फलि हो, अथवा 'भ' हो जाना-शीकर-सीमरो इत्यादि।

(ख) ख, घ, थ, ध तथा भ के बदले 'ह' का व्यवहार होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **मुख—** | **मुहं** | **राधा—** | **राहा** |
| **मेघ—** | **मेहो** | **सभा—** | **सहा** |
| **गाथा—** | **गाहा** | | |

(ग) सर्वत्र 'न' का 'ण' हो जाया करता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **नदी—** | **णई** | **वचन—** | **वअण** |
| **कनक—** | **कणक** | **मानुष—** | **माणुसो** |

(घ) सर्वत्र 'श' और 'ष' का 'स' के रूप में प्रयोग होता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **शब्द—** | **सद्दो** | **कषाय—** | **कसाअं** |
| **षण्ड—** | **सण्ढो** | | |

**(७) प्राकृत के संयुक्ताक्षर और उनके रूप—**

(क) यदि क, ग, ड, त, द, प, ष अथवा स व्यञ्जन संयुक्ताक्षर रूप में प्रथम स्थान के हों तो उनका लोप हो जाता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **भक्त—** | **भत्तं** | **उत्पल—** | **उप्पलं** |
| **मुग्ध—** | **मुद्धो** | **गोष्ठी—** | **गोठ्ठी** |
| **खड्ग—** | **खग्गो** | | |

(ख) म, न और य इन व्यञ्जनों का, संयुक्ताक्षर रूप में, अन्तस्थान पर होने पर, लोप हो जाया करता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **रश्मि—** | **रस्सी।** | **सौम्य—** | **सोम्मो।** |

(ग) ल, ब और र ये व्यञ्जन संयुक्ताक्षर के रूप में चाहे आदि में या अन्त में लुप्त हो जाया करते हैं तथा अवशिष्ट व्यञ्जन का द्वित्व हो जाया करता है जैसे कि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **वल्कल—** | **वक्कलं** | **लुब्धक—** | **लुद्धओ** |
| **स्वयं—** | **सयं** | | |

(घ) प्राकृतभाषा के संयुक्त व्यञ्जनों के सम्बन्ध में भाषाशास्त्र सम्बन्धी ये नियम लागू होते हैं:—

(१) Assimilation अथवा दो व्यञ्जनों का उच्चारण की सुविधा के लिये एकाकार कर दिया जाना जैसे कि **'धर्म'** के प्राकृत रूप **'धम्म'** में 'र' तथा 'म' को म के रूप में उच्चारण की सुविधा के लिये परिवर्तित कर दिया गया है।

२—Dissimilation अथवा दो व्यञ्जनों की ध्वनिसमानता हटाने के लिये एक में ध्वनि-वैषम्य कर देना जैसे कि **'पिपीलिका'** शब्द में 'प' व्यञ्जन के ध्वनिसाम्य को

उच्चारण साधारण जन समाज के लिये कष्टसाध्य हुआ और 'पिपीलिका' के वदले 'किपीलिका' प्रचलित हो गया।

३—Analogy अथवा सादृश्य के आधार पर शब्दों का निर्माण जैसे कि-'**सुवचः**' इस संस्कृत शब्द के सादृश्य से प्राकृत में '**सुव्वचो**' शब्द का निर्माण।

४—Compensation पूरण अर्थात् जब किसी शब्द में कोई व्यञ्जन लुप्त हो तब या तो स्वर को दीर्घ कर देना या किसी दूसरे व्यञ्जन का प्रयोग कर देना जैसे कि **प्रतिकूल-पटिक्कूल**।

५—Metathysis ( वर्णपरिवृत्ति ) कभी २ किसी शब्द के वर्णों के स्थान को बदल दिया जाना जैसे कि **मशक—मकश**

६—स्वरभक्ति—कभी २ किसी शब्द के दो संयुक्त व्यञ्जनों को बीच में स्वर डालकर पृथक् २ कर देना जैसे कि **भार्या-भरिआ, आर्य-अरिय** इत्यादि।

७—**प्राकृतभाषा के शब्द रूप की विशेषताः—**

(क) प्राकृत में द्विवचन का अभाव है। द्विवचन के बदले बहुवचन का प्रयोग हुआ करता है—**द्विवचनस्य बहुवचनम्**।

(ख) प्राकृत में चतुर्थी विभक्ति नहीं प्रयुक्त होती। चतुर्थी का अर्थ षष्ठी विभक्ति द्वारा प्रकट किया जाता है—चतुर्थ्याः षष्ठी

८—**प्राकृत भाषा के धातुरूप की विशेषताः—**

(क) प्राकृत में लट्, विधिलिङ्, लोट् और लृट का ही प्रयोग होता है अन्य लकारों का प्रयोग अपवाद है नियम नहीं।

(ख) प्राकृत में परस्मैपद और आत्मनेपद का भेद नहीं माना जाता।

(ग) प्राकृत में भ्वादिगण की धातु का ही प्रयोग प्रचुर मात्रा में है अन्य गणों की धातुओं का नहीं।

# मुद्राराक्षसश्लोकानामकाराद्यनुक्रमणिका ।



+ एतच्चिह्निताः प्राकृतपद्यानां संस्कृतच्छायाश्लोकप्रतीका ज्ञेयाः ।

# कादम्बरी

## 'चन्द्रकला' 'विद्योतिनी' संस्कृत-हिन्दी टीका, विस्तृत प्रस्तावना-महाकवि की जीवनी, कादम्बरी-समीक्षा, कथासार आदि आधुनिक विविध विषयों से सुसज्जित।

नवीन शिक्षा-पद्धति ने संस्कृत, हिन्दी, अंगरेजी सभी परीक्षाओं में कादम्बरी को प्रमुख स्थान दिया है। इस लिये प्रस्तुत संस्करण की टीका में प्रत्येक शब्द का पर्याय, समास, कोश, अलंकार आदि से मूल के पद-पदकी ग्रंथियां खोल दी गई हैं। इसकी हिन्दी टीका में भी मूलके अनुरूप ही प्रत्येक शब्द का सरल अनुवाद पदविच्छेद पूर्वक किया गया है जिससे हिन्दी, अंगरेजी के वियार्थी भी कादम्बरी का अध्ययन बिना गुरुके भी स्वयं कर सकेंगे। इसकी आधुनिक ढंग की नवीन संस्कृत-हिन्दी टीका तथा सुविस्तृत प्रस्तावना, समालोचना, कथासार आदि से मुग्ध होकर बनारस ग० संस्कृत कालेज, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, बिहार-संस्कृत समिति आदि संस्थाओं के प्रमुख प्रमुख विद्वानों ने प्रशंसा पत्र दिये हैं, जो पुस्तक में प्रकाशित आपको मिलेंगे। आधुनिक जगत में तो कादम्बरी की ऐसी समालोचना और टीका प्रथम बार ही प्रकाशित हुई है। इस अभिनव संस्करण को देखकर आप भी इसकी प्रशंसा किये बिना न रहेंगे।

ग्रन्थ नवीन चमकते टाईप, ग्लेज कागज पर बहुत सुन्दर छपा है।

मूल्य 'जाबाल्याश्रमवर्णन पर्यन्त ३)' 'कथामुख पर्यन्त ३॥)'

तथा पूर्वार्द्ध का मूल्य १२॥) है

# काव्यप्रकाशः

## 'नागेश्वरी' टीका सहितः

काव्यप्रकाश पर प्रदीप, उद्योत संकेत, सुधासागरी, वामनी, आदि अनेक प्राचीन एवं अर्वाचीन टीकायें हैं परन्तु सभी कठिन तथा सुविस्तृत होने के कारण छात्रों को काव्यप्रकाशका अध्ययन दुरुह हो गया था अतः उपर्युक्त सभी टीकाओं की सारभूत यह सरल अभिनव 'नागेश्वरी' टीका प्रकाशित की गयी है। इसमें ग्रंथके सभी दुरूहांशों को ननु-नच करके सरल तथा स्पष्ट कर दिया गया है। आधुनिक सरल शिक्षा पद्धति के अनुरूप संस्कृत, हिन्दी, अंगरेजी छात्रों के लिये काव्यप्रकाश की यह टीका सर्वोपरि उपादेय है। द्वितीय संस्करण मूल्य केवल ६) मात्र

---

प्राप्तिस्थानम्—चौखम्बा संस्कृत पुस्तकालय, बनारस-१

